Shri Gaj Singh Rajasthani Series

[ *General editor : Dr. Narayan Singh Bhati, Hon. Director* ]

# Pabu Prakash

[ Written by : Mahakavi Modji Ashiya ]

**Vol. 1**

*Edited by*

Dr. Narayan Singh Bhati
M.A., LL.B, Ph.D.

*Published by*

Maharaja Man Singh Pustak Prakash

Mehrangarh Museum Trust, Fort, Jodhpur,

# अग्रलेख

साहित्य किणी देस या जाति री आतमा ने उजासण वाळी एक सास्वत चीज है जिकी समै रै उलट-फेर अर भौतिक उत्थान में भी उण देस रा लोगां री अंदरूणी ओळख ने वरकरार राखै नै आपरै आपै पांण उण नै आगै वधण री सगती भी देवै। साहित्य रो निरमाण उठारी भासा रै माध्यम सूं हुवै। इणी खातर हर देस री भासा री आपरो महत्व हुया करै, क्यूं के देस री आ भासा जिणनै आंपां मातृभासा केवां, मिनख रै जनम सूं ही उणरै संस्कारों सूं जुड़ियोड़ी हुवै नै पीढियां रो सचेतन सांवठो अनुभव उण भासा रै पांण ही एक पीढी सूं दूसरी पीढी रै संस्कारां में आवै नै आंपां नै सोचण समझण री सही सगती देवै। भारत री न्यारी-न्यारी प्रान्तीय भासावां इण वजह सूं उठा रा लोगां खातर घणी महत्व राखै। इण दीठ सूं राजस्थान री राजस्थानी भासा राजस्थान वासियां खातर घणी मैंताऊ है नै इणरै साहित्य रै उत्थान सूं ही आ भासा नै इणरा बोलण वाळा समरथ बण सकै है– आपरै चितण में अर आपरै कारोबार में भी।

आ खुशी री बात है कै लारला बरसां में आपांरी भासा रै महत्व वास्तै अठारा लोग विसेस जागरुक होया है। इण सूं साहित्य रौ नवौ विकास हुयो है उठै ही पुराणै साहित्य नै उजागर करण री लालसा वधी है।

आ बात सगळा विद्वान मानै कै राजस्थानी रौ पुराणौ साहित्य घणौ सबळ नै सांवठो है नै वो किणी प्रांतीय भासा सूं कमजोर कोनी, पण नवै साहित्य रौ विगसाव तेजी नैं समै री सूझबूझ सागै होणी चाहीजै जिणसूं आपांरो प्रांत समै री रफ्तार सागै चाल नै दुनियां रै चितण में आपरो योग दे सकै। नवै विगसाव खातर भी पुराणै साहित्य रो अध्ययन नै इण री सुरक्षा घणी जरुरी है क्यूं कै साहित्य एक सैलंग परम्परा है जिकी आप नै आपरै संस्कारा री असलियत सूं जुडियोड़ी राखै नै सहज ग्यांन नै हमेसां सगती देवती रैवै। म्हनै इण बात री गुमेज है कै जोधपुर राजघराणै री इण परम्परा नै सबळ बणावण में मोटो योग रह्यो, सृजन नै संरक्षण दोनूं ही तरह सूं। वर्तमान में भी "महाराजा मानसिंह पुस्तक प्रकास" री प्रकासण योजनावां में राजस्थानी ग्रंथां री प्रकासण राजस्थानी सीरीज रै माध्यम सूं करण री व्यवस्था है। इणमें 'पाबू प्रकास' री प्रकासण महत्वपूर्ण है। औ ग्रंथ राजस्थान री एक गोरव गाथा माथै लिखियोड़ो है जिण में राजस्थान रौ वीर–चरित्र आपरै पूरै उजास नै अनोखे आदर्श रै सागै प्रगट हुयो नै जिण रै अध्ययन सूं न केवल राजस्थानी री वीर रस परम्परा रो ही परिचय मिळै, नवी पीढ़ी रै चरित्र निरमाण खातर भी

इण तरै रा ग्रंथां री आज महत्व है। कर्त्तव्यपरायणता नै वचन-दृढ़ता इण री कथा रा मूळ आधार है। पाबूजी देवळ चारणी नै वचन दिया कै जद भी उण रै परवार या गो-धन माथै विपदा आवैला वे हर हालत में हरतरै सूं उणरी रखा करैला नै इण कर्त्तव्य नै निभावण खातर वां बड़ो सूं बड़ो त्याग नै उत्सर्ग कियो जिको दुनियां रै इतिहास में बेमिसाल है। दुनियां में जन-सेवा, त्याग, नै कर्त्तव्य री भावना री सदा महत्व है नै भारत री संस्कृति री तौ ओ ही मूळ आधार है, इणी खातर ऐड़ा कर्मवीर ही जनता री हिरदय जीत नै कालजयी हुया नै वांरा गीत करोड़ा कठां सूं आज दिन गाईजै। मानवता रै ऊँचै आदर्स ने सही विकास खातर इण तरै रा सस्कार जरूरी है नै वो साहित्य जो इण में मदद करै वो अमोल है।

म्हनै खुसी है कै 'महाराजा मानसिंह पुस्तक प्रकाश' री प्रकासण योजना में इण तरै री आ रचना प्रकाशित हो रयी है। म्हनै उम्मेद है कै राजस्थानी रा समरथ विद्वान डॉ. नारायणसिंह भाटी री देखरेख में संस्थान रा कार्यकर्त्ता नै अनुभवी विद्वान प्रकासण री इण उच्च परम्परा नै विकसित करैला।

गजसिंह

महाराजा, जोधपुर

# पाबू प्रकास

## : अनुक्रमणिका :



## चित्र परिचय

॥ श्री ॥

# राठौड़ पाबूजी




सुमेर प्रेस, जोधपुर

# भूमिका

किसी भी देश का जैसा इतिहास, जन-जीवन और सांस्कृतिक गौरव होता है उसी के अनुरूप साहित्य की संरचना भी होती है। साहित्य सही मायने में उस समाज का अन्तदर्शन होता है जो एक दूसरी पीढ़ी को प्रभावित करता रहता है और संस्कारों के निर्माण में अपना योगदान देता है। इसलिए लम्बे समय तक उसी समाज का अस्तित्व बना रहता है जो अपनी पहचान अपने आप को अपने साहित्य के माध्यम से देता रहता है। इस प्रकार साहित्य समाज का सम्बल और पथ-प्रदर्शक भी बनता है तथा प्रतिकूल परिस्थितियों में भी उसे अक्षुण्ण बने रहने की शक्ति देता है।

राजस्थान के डिंगल साहित्य का यदि गहराई से अध्ययन किया जाय और उसके दाय की निष्पक्ष दृष्टि से सही परीक्षा की जाय तो यह सत्य निखर कर स्वत: ही सामने आ जाता है कि न केवल राजस्थान अपितु समस्त भारत की सांस्कृतिक और साहित्यिक धरोहर को राजस्थान की अनमोल देन है। यहां के डिंगल साहित्य का इतिहास करीब एक हजार वर्षों का है, जिसमें वीर रस की प्रधानता है तथा शृंगार, भक्ति और नीति विषयक साहित्य की भावधाराएं भी समाज के संस्कारों को बराबर पोषित करती रही हैं।

जब 11 वीं (ग्यारहवीं) शताब्दी के लगभग उत्तरी भारत में मुसलमानों के निरन्तर आक्रमणों से वहां पर राजपूतों का वर्चस्व कम होने लगा तो वहां के बहुत से राजपूत कबीले राजस्थान के मरुस्थल में आ गए और उन्होंने कालान्तर में अपने अनेक छोटे बड़े राज्य कायम किए। यद्यपि राजस्थान में राजपूतों के राज्य और जागीर-समूह इससे भी पहले विद्यमान थे (मेवाड़ में बाप्पा रावळ ने गुहिल वंश के राज्य की नींव बहुत पहले डाल दी थी) परन्तु 12 वीं शताब्दी के पश्चात् तो लगभग पूरा राजस्थान राजपूतों के ही शासन में आ गया था। इस काल में एक महत्वपूर्ण ऐतिहासिक घटना यह घटी कि राठौड़ों ने कन्नौज से पलायन किया तो वे नए राज्य की ताक में थे और अन्ततोगत्वा उन्होंने निरन्तर संघर्ष करके राजस्थान में अपने पैर जमाये। सभी इतिहासकार इस बात को मानते हैं कि राव सीहा राठौड़ों का पहला पूर्वज था जो इस ओर आया और उसके पुत्र आसथान ने पाली पर राज्य कायम किया। इसके पश्चात् उसने खेड़ पर भी अधिकार कर लिया और उसके बाद उसका पुत्र धूहड़ गद्दी पर बैठा। उसने अपने राज्य का विस्तार किया और अपने पुत्र धांधल को कोळूगढ का राज्य दिया। धांधल बड़ा प्रतापी और रीझ-खीझ में पूर्ण क्षत्रिय था। इसी का पुत्र पाबू हुआ, जिसकी ख्याति आज समूचे राजस्थान में व्याप्त है।

पाबू के चरित्र और 'पाबू प्रकास' में वर्णित घटनाक्रम को समझने के लिए उस समय की परिस्थितियों को भली-भांति समझ लेना भी आवश्यक है। वह काल

ऐसा था जब पश्चिमी राजस्थान में राठौड़ अपना वर्चस्व कायम करने के लिए बराबर जूझ रहे थे। वे अपना राज्य स्थिर करने के लिए स्थानीय लोगों से भी आवश्यक सहयोग प्राप्त कर रहे थे। यहां पर पहले से ही ईन्दा, सांखला चौहान भाटी आदि पुराने राजपूत वंशों की बिखरी हुई शासकीय इकाइयां मौजूद थी उनसे जहां इनका निरन्तर संघर्ष होता रहा वहां मुसलमानों के कई कुटुम्बों की शक्ति भी बराबर अवरोधक बनी हुई थी यद्यपि ये कुटुम्ब हिन्दुओं से ही मुसलमान बने थे। उनसे इनका टकराव बराबर होता था। निरन्तर संघर्ष और उत्सर्गमयी स्थिति में रहते हुए उन्होंने न केवल एक लड़ाकू जाति अपितु क्षत्रियत्व के संस्कारों से सम्पन्न कौम का भी परिचय अनेक रूपों में दिया है तथा उनमें पाबू का चरित्र एक ज्वलत उदाहरण है जो आगे के क्षत्रियों का भी आदर्श बना व क्षत्रियों की वीरत्व भावना के साथ-साथ धरती प्रेम, वैर लेने की भावना, वचन, निर्वाह, नारी की संस्कारवान भूमिका, चारणों और गुणीजनों के प्रति सम्मान तथा उनकी धार्मिक व नैतिक मान्यताओं का प्रभाव आगे आने वाली पीढियों के सस्कारों में काम करता रहा।

यह काल यहां के इतिहास में इसलिए भी बड़ा महत्वपूर्ण है कि इस काल में जैसलमेर, चित्तौड़ और रणथम्भोर तथा जालौर आदि स्थानों पर बहुत बड़े शाके हुए, जिनमें यहां के लोगों ने न केवल अपने शौर्य और स्वतन्त्रता की भावना का परिचय दिया अपितु साथ ही आत्म-शक्ति के बल पर ऐसे मानवीय गुणों की ज्योति भी प्रज्व-लित की जो आगे के संघर्षों में बराबर राजस्थान का सम्बल बनी रहीं और आज हम जिस राजस्थान को देखते हैं वह राजस्थान अपने सांस्कृतिक धरातल पर अविचल बना रहा। प्रायः यह कहा जाता है कि इन शाकों में मुसलमानों से राजपूत परास्त होते रहे हैं परन्तु गम्भीरता से सोचने की बात यह है कि मुसलमानों की संगठित सैन्य-शक्ति के सामने इनकी शक्ति भले ही परास्त हो गई हो परन्तु उनका आत्म-बल और स्वाधी-नता में विश्वास परास्त नहीं हुआ था वरना पूरा राजस्थान उसी समय गुलाम हो गया होता और लगभग आठ सौ वर्ष तक यहां क्षत्रियों का राज्य नहीं रहता और तब राजस्थान का जीवन और यहां की संस्कृति क्या होती ? इसका अनुमान निष्पक्ष और सचेतन भाव से सोचने वाला कोई भी व्यक्ति लगा सकता है। यहां के लोगों में वीरों को लोक-देवता की तरह पूजने और उनमें अगाध श्रद्धा रखने की भावना के पीछे यही राज छिपा हुआ है। यद्यपि लोग आज इसे अन्ध-विश्वास और रूढिवादिता कहकर टाल देते हैं परन्तु इस भावना ने लोगों के जीवन को कितना सम्बल दिया है यह तथ्य कम लोग पहचानते हैं।

इस ऐतिहासिक व सामाजिक पृष्ठ-भूमि में लोक-देवता की तरह प्रतिष्ठा प्राप्त करने वाले वीर प्रायः वे लोग हैं जो बड़े शासक नहीं थे, परन्तु जीवन-आदर्शों के लिए और लोक-मर्यादाओं की रक्षा के लिए उन्होंने बड़े से बड़ा बलिदान किया, इसीलिए

जनता में उनके प्रति विशेष आदरभाव है। जनता की कसौटी ही खरी कसौटी है जिस पर कोई विशिष्ट चरित्र काल के अन्तराल में स्वर्ण-रेखा की तरह चमकता है। ऐसी स्थिति में यह कोई आश्चर्य की बात नहीं कि ऐसे महापुरुषों की ओर न केवल शिष्ट साहित्य लिखने वाले कवि ही आकर्षित हुए अपितु बहुत विस्तृत लोक-साहित्य भी उनके चरित्र एवं कार्य-कलापों को लेकर सृजित हुआ और वह यहां की जनता के जीवन का एक अंग बनकर उनका पथ-प्रदर्शक बनता रहा। पाबू, गोगा व रामदेव आदि ऐसे ही चरित्र हैं और उनसे संबधित शिष्ट साहित्य और लोक साहित्य के महत्व का मूल्यांकन भी इसी परिप्रेक्ष्य में होना चाहिये।

जैसा कि ऊपर संकेत किया है ऐसे वीरों पर लोक-साहित्य और शिष्ट-साहित्य दोनों तरह का साहित्य लिखा गया है परंतु हमारा लक्ष्य पाबू पर लिखे गए एक महाकाव्य का मूल्यांकन करना है। अतः डिंगल की वीर रसात्मक शिष्ट साहित्य परम्परा की ओर भी संक्षेप में दृष्टिपात करना उचित होगा। उपरोक्त ऐतिहासिक और सांस्कृतिक पृष्ठभूमि में डिंगल काव्य की यह परम्परा कोई 12 वीं शताब्दी से ही हमें दिखाई देने लगती है परन्तु 15 वीं शताब्दी तक की बहुत कम रचनायें आज अध्ययन के लिए उपलब्ध हैं क्यों कि या तो अधिकांश रचनाएं उस काल की विध्वंशात्मक परिस्थितियों में नष्ट हो गई हैं या जो मौखिक परम्परा पर जीवित रही वे भी कई कारणों से कालान्तर में विस्मृति के गर्त में खो गई। अतः उस काल के कुछ दोहे और छन्द आदि स्फुट रचनायें ही बच पायीं जो उस परम्परा का आभास कराने में सक्षम हैं।

राजस्थानी साहित्य का मध्यकाल वीररसात्मक कृतियों का अपूर्व भण्डार है। इस काल में सैकड़ों कवियों ने अपनी अनुभूति, कल्पना और वर्णन शक्ति का परिचय देते हुए भाव और शैली दोनों ही दृष्टियों से बड़े विस्तृत साहित्य का सृजन किया है और उसमें अनेक विधायें अपने शास्त्रीय पक्ष की सक्षमता के कारण भी यहां के साहित्य में विशिष्ट महत्व रखती हैं। मोटे तौर पर इस साहित्य को स्फुट और प्रबन्ध दो भागों में विभाजित किया जा सकता है। स्फुट काव्य प्रायः दोहों, छप्पयों, गीतों झूलणों कुण्डलियों, निशाणियों आदि छन्दों के माध्यम से लिखा गया है। इन छन्दों के भी कई भेदों का प्रयोग विभिन्न कवियों ने अपनी प्रतिभा के अनुरूप किया है। प्रबन्ध-काव्य भी खण्ड–काव्य और महा–काव्य दोनों ही रूपों में लिखे गये हैं, जिनमें खण्ड–काव्यों की संख्या बहुत बड़ी है। प्रायः यह देखने में आया है कि पूर्व मध्य-काल में अधिकांश खण्ड–काव्य ही लिखे गये हैं क्यों कि वह काल प्रमुख रूप से स्फुट काव्य की परम्परा से अधिक प्रभावित रहा है और उच्च कोटि के कवि भी स्फुट काव्य की उत्कृष्ट रचनाएं करके ही उस समय के साहित्य जगत और समाज में ऊंचे से ऊंचा स्थान और सम्मान पाते रहे हैं। उत्तर मध्य काल में आते-आते कवियों ने महाकाव्य रचने की ओर विशेष ध्यान दिया और इस काल में 'सगत रासौ' 'गजगुण रूपक' 'राज रूपक' 'सूरज प्रकाश' 'विन्है रासौ' जैसे

महाकाव्य लिखे गये परन्तु यह परम्परा भी आधुनिक काल में आते-आते समाप्त प्राय: हो गई और बांकीदास जैसे समर्थ कवि ने भी खण्ड काव्य और स्फुट काव्य लिखकर ही संतोष कर लिया।

अंग्रेजी शासन-काल में तो राजस्थानी काव्य शिथिल-सा पड़ गया क्योंकि जिन परिस्थितियों के संवेग से यह साहित्य गतिवान था वे परिस्थितियां एकाएक समाप्त हो गई फिर भी पुरानी परम्परा समाप्त हो गई हो यह बात नहीं और राख में दबी हुई चिनगारी की तरह वे संस्कार अब भी जीवित थे जिससे लोक-मानस पर आदर्शों की छाप धूमिल जरूर हो गई थी परन्तु मिटी नहीं थी।

लोक साहित्य तो अबाध गति से यहां के जन-जीवन में अपना प्रवाह बराबर बनाये हुए था अत: लोक-देवताओं तथा लोक मानस में बसे हुए वीरों के चरित्र को काल विस्मृति के गर्त में डुबो नहीं सका। अत: एक वीर लोक-नायक को लेकर मोडजी आशिया ने 'पाबू प्रकास' जैसे महाकाव्य की रचना की कवि स्वयं चारण था और चारणों के ऐसे घराने में पैदा हुआ था जिसमें बांकीदास जैसे मान्य महाकवि पैदा हो चुके थे और जिन्होंने काव्य की बहुत बड़ी सम्पदा भी संकलित की थी अत: कवि का चारण-काव्य की परम्परा से गहरा लगाव और वीर भावनाओं से संस्कार-जन्य तादात्म्य आदि कुछ ऐसे महत्वपूर्ण तत्व थे जिसने कवि को एक महत्वपूर्ण महाकाव्य लिखने की क्षमता प्रदान की और उसने एक छोटे से गांव में रहते हुए ऐसे महाकाव्य का सृजन किया जो न केवल पाबू के आख्यान को वर्णित करता है अपितु ऐसे संस्कारों के पुंज को साकार रूप प्रदान करता है जो एक जाति के जीवन का सम्बल बनती है और जिसका सार्वभौम प्रभाव अक्षुण्ण रहता है।

कवि के पारम्परिक संस्कार चाहे जो रहे हों पाबू के प्रति समाज में यह सर्वमान्य धारणा कि कलयुग में पाबू एक प्रभावशाली अवतार हैं ने कवि को काव्य रचने की प्रेरणा दी। कवि के कोई पुत्र नहीं था और पुत्रहीन व्यक्ति मोक्ष को प्राप्त नहीं होता है, यह एक बहुत पुराना धार्मिक विश्वास यहां के जन-जीवन में रहा है। अत: कवि के मन में ग्रन्थ रचने के पीछे पुत्र प्राप्ति की चाह जो लौकिक अलौकिक दोनों ही एषणाओं की घुली मिली चाह कही जा सकती है ने इस ग्रन्थ के रचनाकार के हृदय में श्रद्धा भाव को अक्षुण्ण रखा। वैसे भी इस काल में वीर रस का ऐसा प्रबन्ध काव्य लिखना किसी सम-सामयिक प्रेरणा का कारण नहीं हो सकता था क्योंकि जैसा पहले कहा जा चुका है यह समय अंग्रेजी साम्राज्यवाद का समय था और राजस्थान के रजवाड़ों में अब युद्ध-अभियानों की वह स्थिति समाप्त प्राय: हो गई थी जिसने मध्यकाल में राजस्थान की वीर भावनाओं को आलोड़ित कर रखा था। इसके अलावा चारण-कवि-समाज के साथ राजाओं और सामन्तों के वे संबन्ध अब शिथिल पड़ने

लग गये थे जो कि मध्यकाल में देखने को मिलते हैं। अतः ऐसी परिस्थितियों में किसी सम-सामयिक लौकिक वीर-चरित्र को लेकर काव्य लिखने की अभिलाषा अब कवियों में जाग्रत नहीं होती थी, वे या तो नीति परक छोटी-बड़ी रचनायें बनाते थे या फिर पुराने वीरों पर लिखे हुए प्राचीन काव्य को याद करके ही सन्तोष कर लेते थे। यहां यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि चारण काव्य परम्परा एक रूढि में बंध चुकी थी और उसका उद्देश्य भी सीमित होता चला गया था, फलस्वरूप अब यह असंभव सा प्रतीत होता था कि उस परम्परा का कोई कवि समसामयिक परिस्थितियों के धरातल से ऊपर उठकर वीर भावना के शाश्वत तत्वों को सहेजता हुआ संस्कारों की उदात्त भूमिका पर किसी ऐसे वीर-काव्य का सृजन करे कि वह कृति कालावधि से भी ऊपर उठ जाये। फिर भी वंशानुगत अनुभव के आधार पर इस कवि ने एक अच्छी प्रबन्धतात्मक रचना परम्परागत शैली में प्रस्तुत की है।

## 'पाबू प्रकास' काव्य का मूल्यांकन

जैसा कि पहले कह आए हैं 'पाबू प्रकास' एक प्रबन्ध काव्य है और उसमें सम-सामयिक, सामाजिक और सांस्कृतिक परिस्थितियों के साथ पाबू का सम्पूर्ण चरित्र वर्णित है। हम उसे एक महाकाव्य की संज्ञा भली भांति दे सकते हैं। महाकाव्य के परम्परागत शास्त्रीय लक्षणों के अनुसार उसमें उदात्त चरित्र का जीवन-वृत्त, वीर शृंगार और भक्ति रसों में किसी एक की प्रधानता, प्रकृति चित्रण, चरित्र चित्रण और अन्य सामाजिक मान्यताओं का विस्तार, उस समय की संस्कृति का चित्रण, आठ सर्गों से अधिक सर्गों में ग्रन्थ का विभाजन, विभिन्न छन्दों का प्रयोग तथा धर्म, काम, अर्थ, मोक्ष आदि चारों में से किसी एक की लक्ष्य भूत उपलब्धि ये तत्व प्रमुख माने गए हैं। 'पाबू-प्रकास' में ये सभी तत्व किसी न किसी रूप में विद्यमान हैं।

## 'पाबू प्रकास' की कथावस्तु

ग्रन्थ में वर्णित कथा पाबू के जीवन को लेकर लिखी गई है। प्रारम्भ में अति संक्षेप में उसके पूर्वजों का वर्णन है। पाबू को एक अलौकिक पुरुष बताने की दृष्टि से उसके पिता धांधल के घर एक अप्सरा की कोख से पाबू का जन्म बताया गया है। बचपन से ही उसकी विचक्षण बाल-सुलभ प्रवृत्तियों को दर्शाया गया है और एक वीर के अच्छे गुणों को भी उसके चरित्र में प्रतिष्ठापित किया गया है। उस काल के वीरों का एक अनिवार्य गुण अश्वारोहण था और वे लोग घोड़ों के बड़े शौकीन होते थे, पाबू की नजर में देवलदे चारणी की घोड़ी काळवी चढ़ गई और उसने उस घोड़ी को प्राप्त करने के लिए उससे प्रार्थना की। चारणी को वह घोड़ी बहुत प्रिय थी और कई वीर उसे मांग चुके थे, यहां तक कि पाबू का बड़ा भाई बूड़ा भी उसे

मांग चुका था पर देवल ने वह घोड़ी उसे भी नहीं दी थी। पावू की विलक्षण वृत्ति को देखकर वह घोड़ी उसको इस शर्त पर दी गई कि वह घोड़ी उसके गायों की रखवाली करती है और जब कभी उस पर ऐसी आपत्ति आए तो पावू उसकी तुरन्त रक्षा करेगा। पावू ने वचन दिया और घोड़ी उसे प्राप्त हो गयी। इसके बाद पावू के अनेक वीरता-पूर्ण कार्यकलापों का वर्णन इस ग्रन्थ में किया गया है जिन्हें सविस्तार परिशिष्ट में दिए गए ग्रन्थसार में देखा जा सकता है। पावू की बहिन पेमलदे जायल के खींची सामन्त जिदराव को व्याही हुई थी और इन दोनों कुटुम्बों में बहुत पुराना वैरभाव था। खीचों के मन में यह कपट बसा हुआ था कि कभी अवसर आए तो पावू को मारकर यह वैर लिया जाय और कालवी घोड़ी को भी प्राप्त कर लिया जाय।

जायल की ओर अकाल पड़ जाने से ये लोग इधर अपनी गायों को लेकर आए थे और आग्रह करने पर भी वापिस जाने का नाम नहीं ले रहे थे जिससे दोनों पक्षों में कुछ तनातनी सी हो गई थी और अवसर देखकर जब पावू ऊमरकोट सोढों के यहां शादी करने गया हुआ था तो पीछे से जिन्दराव ने देवलदे की गायें घेर ली। चारणी ने तुरन्त पावू के पास पुकार की और पावू ने अपने वचन-निर्वाह में एक क्षण भर भी देरी न करके चंवरी में भंवारे खाती हुई अपनी नव विवाहिता पत्नी सोढी का हाथ छोड़कर काळवीं पर सवारी की और अपने कुछ साथियों सहित गायों की वाहर के लिऐ निकल पड़ा। घमासान युद्ध करके पावू ने गायें वापिस प्राप्त कर ली। युद्ध में अनेक वार ऐसा अवसर आया जब वह जिन्दराव को मार सकता था परन्तु उसने उसे अपना बहनोई समझकर और वहिन के सुहाग का ख्याल कर उस पर वार नहीं किया। परन्तु जब जिदराव का दाव आया तो उसने बूड़ा और बाद में पावू दोनों को मार डाला। ऐसी परिस्थितियों में जैसी कि राजपूत परम्परा रही है, पावू और बूड़ा दोनों की पत्नियां सती हुई परन्तु बूड़ा की पत्नी के गर्भ में पुत्र था अतः उसने सती होते समय अपना पेट चीरकर वह पुत्र-रत्न अपने मायके वालों को सम्भलाया। इस दृढ आशा के साथ कि यह इन दोनों वीरों का वैर जिन्दराव से लेगा। यह पुत्र जिसका नाम झरड़ा दिया गया (क्यों कि यह पेट चीर कर निकाला गया था) बचपन से ही बड़ा नटखट और निडर था। जब वह बड़ा हुआ तो उसकी बुआ ने उसे सारी कथा कही और झरड़ा वैर लेने की भावना को हृदय में संजोये वहा से निकल पड़ा। भटकते हुए वह नाथ योगियों के संसर्ग में आया। इस ग्रन्थ में यह भी दर्शाया गया है कि उसे गोरखनाथ के प्रत्यक्ष दर्शन हुए। गोरखनाथ की कृपा से वह दिव्य गुणों से ओतप्रोत अदम्य साहस का धनी हुआ। जिन्दराव उस समय का बड़ा सबल और सक्षम व्यक्ति था परन्तु झरड़ा रात को महलों में पावू की बहन से भेद लेकर पहुंचा और जिन्दराव को ललकारते हुए उसके सीने पर चढ़ बैठा तथा उसकी हत्या करके अपने पिता व काका का वैर लिया। इसके बाद पावू के लोकरंजनकारी चरित्र का बखान कई प्रवाड़ों के रूप में करते हुए ग्रन्थ की समाप्ति की गई है।

## 'पावू प्रकास' में वर्णित चरित्र

'पावू प्रकास' का प्रमुख नायक पावू राठौड़ है। वह एक धीरोदात्त और ऐतिहासिक नायक है। उसमें वीरता, वचन-बद्धता, नेतृत्व, उदारता आदि ऐसे गुण हैं जो न केवल उसे एक महान व्यक्ति के रूप में प्रतिष्ठित करते हैं अपितु उसे एक लोकादर्श के रूप में भी स्थापित करते हैं। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि पावू लोक-देवता के रूप में प्रतिष्ठित है और उच्च समाज से लेकर निम्न वर्ग तक का उसके प्रति सहज सम्मान भाव है। पावू का चरित्र उस युग की धरोहर है जब यहां सांस्कृतिक उथल-पुथल मची हुई थी और इस संक्रांति-काल में प्राचीन मूल्यों के सार तत्त्व के रूप में कुछ ऐसे नए मूल्यों का सृजन करने वाले लोगों की आवश्यकता थी जो समाज के आत्म - वल और संस्कृति को अक्षुण्य रख सकें। युगों-युगों के लम्बे संघर्ष में निम्नस्तरीय जातियें बड़ा संकटपूर्ण व कष्टप्रद जीवन व्यतीत कर रही थीं। क्षत्रिय आदि लड़ाकू कौमों के कुटुम्ब जहां अपने राज्यों की स्थापना करने में व्यस्त थे वहां हर परिस्थिति में वणिक समाज अपने लाभ की ओर ही दृष्टि लगाए बैठा था और किसी प्रकार के जोखिम का भागीदार बनने से कतराता था, वहां ब्राह्मण-समाज तटस्थ होकर केवल कर्म-काण्ड के जरिये उच्च वर्ग की श्रद्धा का भाजन बने रहने में अपनी होशियारी समझता था और शुद्र लोगों की उसे कत्तई परवाह नहीं थी। वे क्षत्रियों को समय-समय पर बस यह याद दिला देते थे कि वे गौ-ब्राह्मण प्रतिपालक हैं और ब्राह्मणों की रक्षा करना न केवल उनका कर्त्तव्य है अपितु पुण्य का भी मार्ग है। वे सनातन धर्म की उदात्त शिक्षा देने में अब सक्षम नहीं रह गए थे परंतु मन्दिरों और मठों में अपना एकाधिपत्य स्थापित कर सामन्तों का सा जीवन व्यतीत करने की ओर प्रवृत्त हो गए थे। क्योंकि उनकी जागीरें (डोली) थी और अपनी प्रवंध - व्यवस्था भी थी। ऐसी स्थिति में धर्म और संस्कृति के अत्यन्त संकुचित दायरे में पूरा समाज एक होते भी अलग-थलग पड़ने लग गया था और निम्न वर्ग के प्रति सद्भाव तथा उनकी कठिनाइयों से उन्हें उवारने की ओर समाज का उच्च वर्ग कोई ध्यान नहीं दे रहा था जिससे उच्च वर्ग को जो सहयोग पिछड़ी हुई जातियों से पहले प्राप्त होता था वह भी कम होता जा रहा था। ऐसी स्थिति में इस पिछड़े वर्ग को समाज का एक अभिन्न अंग बनाने और उनमें आत्म-विश्वास जाग्रत करने का कार्य पावू जैसे पुरुषों ने किया, इसीलिए उनके चरित्र की विशिष्ट स्थापना लोक-मानस में हुई। उन दो सौ वर्षों के काल में न केवल पावू अपितु अन्य लोकनायकों की भी अवतारणा हुई जिनमें रामदेव, हड़वू, गोगा और मेहाजी का भी उल्लेखनीय स्थान है। यह प्राचीन दोहा आज भी इस बात की साक्षी देता है :—

"पावू हड़वू रामदेव मांगळिया मेहा।
पांचू पीर पधारज्यो गोगादे जेहा॥"

कहने का तात्पर्य यह है कि पावू जैसे चरित्र की अवतारणा समाज में कोई आकस्मिक घटना नहीं थी, वह उस काल की एक ऐसी आवश्यकता थी जिसकी पूर्ति पावू

ने की। पाबू के उदात्त चरित्र का मुख्य तत्व उसका वचन निर्वाह है और वचन निर्वाह हेतु ही उन्होंने प्राणोत्सर्ग किया था और उसके गुणगान की काव्य में प्रेरणा भी इसी से फूट निकली है तथा उससे पवाड़ों और शिष्ट-साहित्य का सृजन हुआ है। वचनवद्धता के पीछे गौरक्षा का भाव चारणों और राजपूतों के सनातन सम्बन्ध का अत्यन्त पवित्र और ऊर्ध्वगामी निर्वाह आदि मुख्य बातें हैं जो यहां की संस्कृति की रेखाओं को उज्ज्वलतर और अधिक पुख्ता करती हैं परंतु इस आदर्श के निर्वाह हेतु पाबू ने अपने कुटुम्ब का जितना सहयोग नहीं लिया उतना यहाँ की भील जाति का लिया और उन्हें इतना अपनत्व दिया कि कर्त्तव्य की उच्चतम वेदि के चारों ओर बहते हुए रक्त में अपने रक्त के साथ भीलों के रक्त के मिल जाने की प्रसन्नता पाबू ने व्यक्त की :—

"ओ रगत मिळ जावण दे सांवळा रे रगत मांय ।"

इससे पाबू के चरित्र की सार्वभौम उदात्तता को कवि ने उच्चतम शिखर पर पहुँचा दिया है और यही पाबू के चरित्र की एक ऐसी विशेषता है जिसे कवि ने उपरोक्त विशेषताओं के साथ बखूबी अपने काव्य में प्रकट किया है तथा उसकी यथा स्थान सुन्दर व्यंजना की है। पाबू आज भीलों के पूज्य ही नहीं ईष्ट देव भी हैं और इसीलिए पाबू के पवाड़े मुख्य रूप से भील जाति ही गाती है जिन्हें समाज के सभी वर्ग बहुत श्रद्धाभाव से सुनते हैं। इस महाकाव्य में कवि ने पाबू को न केवल युद्ध-वीर ही बताया है अपितु उसे उदार और स्नेहिल भी चित्रित किया है। उसने अपनी बहिन के प्रति स्नेह के वशीभूत होकर ही अपने प्रबल शत्रु जिन्दराव को युद्ध में नहीं मारा। अपनी दूसरी बहिन के पति सिरोही के राव को भी बहिन के कहने पर क्षमा किया। वह युद्ध-भूमि में जहाँ वीर नायक है वहां विलास प्रसंग में शृंगार की सरसता का नायक भी है और अपनी प्रेमिका राज कुंवरी का वरण करने जिस उत्साह और सजधज के साथ जाता है उसी उत्साह और सज-धज के साथ वह सेनारूपी कुमारी का वरण करने के लिए भी प्रस्थान करता है। दोनों स्थितियों में उसका समभाव वीर और शृंगार रसों के एकत्व से उसके व्यक्तित्व को अक्षुण्ण रंगों से मूर्तिमान करता है। महाकवि बांकीदास ने भी इस रूप की बड़ी सुन्दर व्यंजना की है जिसे उद्धृत करने का मैं लोभ संवरण नहीं कर पा रहा हूं :—

'वरी रायकुंवरी जेण वागे रसिक ।
वरी घड़ा कुंवारी तेण वागे ।।"

युग-पुरुष अपने एक विशिष्ट दायित्व को पूरा कर लेने के बाद वहां नहीं ठहरते न वे अपने बलिदान से प्राप्त सफलताओं के भोग की इच्छा करते हैं और न यश की कामना ही करते हैं। पाबू भी ठीक इसी प्रकार के युग-पुरुष के रूप में इस काव्य में चित्रित हुआ जो अपने कर्त्तव्य-निर्वाह की छाप समाज में छोड़कर इस दुनियां से प्रस्थान कर जाता है और जल में कमल जैसे उसके व्यक्तित्व की सौरभ ही अब शेष रह गई है

जो कवियों की वाणी का शृंगार बनती है। इस काव्य में पाबू के उदात्त चरित्र की खूबियों को कवि ने बड़े धैर्य के साथ विस्तार दिया है और समय - सापेक्ष सांस्कृतिक उथल-पुथल में एक प्रकाश-पुन्ज की तरह उसकी सफल स्थापना की है। इस चरित्र से एक जातीय चरित्र का प्रकाश निरन्तर विकीर्ण होता है और आगे आने वाले काल में वह वीरों को प्रेरणा ही नहीं देता, उनके चरित्र को सामाजिक उपयोगिता की कसौटी भी प्रदान करता है।

## पाबू की पत्नी सुपियारदे सोढ़ी

सोढ़ी क्षत्रिय नारियों के आदर्श की एक प्रतीक के रूप में इस काव्य में चित्रित हुई है। वह रूपवती और गुणवती तो है ही किन्तु साथ ही क्षत्रिय ललनाओं की तरह साहसी और कर्तव्यपरायण भी है। सोढी जाति की नारियों की सुन्दरता राजस्थान में प्रसिद्ध रही है और उसके अनुरूप ही इस काव्य में इसके सौन्दर्य का बखान किया गया है। राजपूत नारी में वीर-भावना, युद्ध में भाग लेने की लालसा और पति के मरण पर चितारोहण मध्यकालीन संस्कृति की सामान्य विशेषताएं बन चुकी थीं। इसी के अनुसार जब पाबू के पास देवल चारणी की पुकार पहुंची और वह चंवरी का गठबन्धन छोड़ कर युद्ध के लिए तत्पर हुआ तो साधारण नारियों की तरह प्रेम-विह्वल होकर सोढ़ी ने करुणा भरे आँसुओं की पाल बाँध कर अपने पति का रणपथ अवरुद्ध नहीं किया परन्तु उसने भी उसके साथ युद्ध में हाथ बटाने की इच्छा प्रकट की। एक सहधर्मिणी का इससे बड़ा धर्म क्या हो सकता था, जो नई दुल्हन ने यौवन की देहली पर पांव रखते ही प्रकट किया। यदि उस परिस्थिति की हम कल्पना करें तो एक अद्भुत चित्र हमारी आँखों के सामने प्रस्तुत होता है। वैसे तो वीर नारियां अपने पति के हर संकट में सहभागी बनती रही हैं पर जिस नारी ने चँवरी में बैठकर पूरे फेरे ही नहीं खाये न पति के प्रेम का कोई सुख-भोग ही किया वह जीवन की उद्दाम लालसाओं के आवेग को एकाएक जीवन की बलिवेदी पर समर्पण करने को तत्पर हो गई, यह यहां लक्ष्य करने की बात है कि सहधर्मिणी का यह विलक्षण साहस भरा त्याग पाबू के लिए कितना प्रेरणादायी रहा होगा। पाबू की वीरगति पर भला ऐसी नवविवाहिता पत्नी आँसू बहाने कब बैठती, वह उसी प्रणय-सूत्र का उल्लास हृदय में संजोये चितारूपी चँवरी पर सोलह शृंगार से सज्जित होकर आ बैठी और उस अग्नि में पावन होकर मानों धूम-लता के सहारे स्वर्ग में पहुंच गई। उस समय की नारी का यह सती-रूप वीरों के लिए सदा प्रेरणादायी मानकर उस समय के समाज और कवियों ने उनका बखान किया है और 'पाबू प्रकास' के रचयिता ने भी इसका निर्वाह सहृदयता पूर्वक किया है इसीलिए सोढ़ी रानी भी आज पाबू की तरह अमर हो गयी। आज की परिस्थितियां इससे बहुत भिन्न हैं अतः नारी का यह सती-रूप समय-सापेक्ष ही समझा जाना चाहिए।

## बूड़ा

बूड़ा पाबू का बड़ा भाई है। वह धांधल की पहली पत्नी से पैदा हुआ था और धांधल की मृत्यु के उपरान्त गद्दी का अधिकारी बना था परन्तु उसमें पाबू जैसी वीरता, उदारता आदि विशेषताएं नहीं थीं, फिर भी वह अपने समय का माना हुआ वीर था। जब देवल चारणी की गायें चुराई गई तो उसने पहले पहल बूड़ा से ही निवेदन किया था कि वह उनका पीछा करे क्योंकि गायों की वाहर चढ़ना हर क्षत्रिय का धर्म था परन्तु बूड़ा ने ऐसा करने से इन्कार कर दिया। इस टालमटोल का मुख्य कारण यही रहा होगा कि बूड़ा ने भी काळवी घोड़ी चारणी से मांगी थी परन्तु देवल ने घोड़ी बूड़ा को न देकर बाद में पाबू को दे दी थी। यदि बूड़ा इस अवसर पर अपना कर्त्तव्य समझकर ही वाहर चढ़ जाता और गायों को घेर लाता तो शायद पाबू के प्राणोत्सर्ग की नौबत नहीं आती। परन्तु बूड़ा ने एसा नहीं किया जिसके फलस्वरूप संकट की विकरालता बढ़ गई और बाद में समाज की लांछना से बचने हेतु बूड़ा ने भी युद्ध में भाग लिया और वह भी युद्ध मारा गया। बूड़ा ने भी पाबू की तरह ही वीरता के साथ लड़ते हुए अपने प्राणों की आहुति दी थी और उसकी पत्नी भी उसके पीछे सती हुई परन्तु उसका चरित्र पाबू की तरह नहीं निखर पाया क्यों कि समय पर उसने अपने कर्त्तव्य की ओर ध्यान नहीं दिया तथा आपसी ईर्ष्या का शिकार हो जाने के कारण वह उस यश का भागी नहीं बन सका जैसा कि पाबू बना। इस प्रकार की ईर्ष्या की भावना उस समय के क्षत्रियों में खूब फैली हुई थी उसी का प्रतीक बूड़ा कहा जा सकता है और इस ईर्ष्या के वशीभूत ही अनेक घटनाओं में राजपूतों की पराजय होती रही है। इस परम्परा के लक्षण 'पाबू प्रकास' की इस घटना में भी देखे जा सकते हैं।

## चांदा

चांदा भील जाति का सरदार था और पाबू का अभिन्न मित्र होने के नाते सदा उसके साथ रहता था। बचपन से ही पाबू भीलों के साथ खेलता शिकार में उन्हें साथ ले जाता और उनसे एक भातृत्व-भाव का व्यवहार करता। इस शूद्र जाति से इतना मेल मिलाप रखने के कारण कई बार उसके कुटुम्ब की नारियां और अन्य लोग भी पाबू को उपहास का पात्र बनाते परन्तु वह उसकी परवाह नहीं करता था। भीलों के प्रति पाबू की सहज आत्मीयता के कारण ही उनका सरदार चांदा हर संकट की घड़ी में उसके साथ रहता और अनेक युद्ध-अभियानों में भी उसने भाग लिया। चांदा वीर होने के साथ-साथ एक विश्वासपात्र व्यक्ति था। उसे जहां भीलों का पूर्ण विश्वास प्राप्त था वहीं पाबू के लिए क्षत्रियों से बढ़कर सहयोग देने वाला था। उसकी इस चारित्रिक विशेषता के कारण ही पाबू और भीलों का आद्योपान्त सम्बन्ध बना रहा और जब आखरी युद्ध में पाबू ने जूझ कर प्राणोत्सर्ग किया तो कितने ही भीलों ने उसके साथ

प्राणों की आहुति दी। इस प्रकार चांदा भील जाति की वीरता, विश्वसनीयता और स्वामी-भक्ति का प्रतीक बन गया और तब से भील जाति राजपूतों के बहुत निकट सम्पर्क में आयी। वह उनके शिकार अभियानों में भी सुरक्षा के लिए अंगरक्षक की तरह आगे आने वाले समय में बराबर काम देती रही। महाराणा प्रताप के युद्ध अभियानों और संकट के काल में उनका सहयोग इस परम्परा का एक बहुत बड़ा प्रमाण है अन्य शुद्र जातियों की अपेक्षा राजपूतों और भीलों का आधुनिक युग में भी घनिष्ट सम्बन्ध इसी संस्कारगत भावना के कारण है।

## जिंदराव खीची

जिन्दराव जायल का खीची सरदार था। वह अपने समय का एक शक्तिशाली, सजग और प्रशासन-निपुण वीर था। बूड़ा की सगी बहिन पेमलदे उसे ब्याही हुई थी। इस प्रकार इन दोनों परिवारों में बहुत निकट का सम्बन्ध था परन्तु इन दोनों कुटुम्बों में पुराना वैर-भाव भी था क्यों कि उस समय में धरती के लिए कुटुम्बों में आपसी तनाव और युद्ध होना एक साधारण सी बात थी। जिन्दराव वैमनस्य, ईर्ष्या और वैर-भाव रखने वाला व्यक्ति था इसलिए वह पाबू से और भी रुष्ट हो गया क्यों कि चारणी ने काळवी घोड़ी जिन्दराव को नहीं दी थी। इन कारणों से उसके मन में वैर-भाव और प्रबल हो गया और उसने अवसर देखकर चारणी की गायें घेर ली जिसके फलस्वरूप युद्ध हुआ। इस युद्ध में ग्रन्थकर्ता ने बताया है कि पाबू को ऐसा अवसर मिला था कि वह जिन्दराव का प्राणान्त कर देता परन्तु उसने अपनी बहिन के सुहाग का ख्याल करते हुए बहनोई के प्राण बक्श दिये परन्तु जब जिंदराव का वार आया तो उसनें किसी प्रकार का खयाल नहीं किया और पाबू को मार डाला इससे उसके चरित्र की निकृष्टता प्रमाणित होती है। परन्तु युद्ध में अवसर न चूकना भी नीति का एक नियम है उसने उसी नीति का पालन किया लेकिन मानवता का अवलम्ब उसने त्याग दिया इसीलिए वह जन-प्रशंसा का पात्र नहीं बन सका। वह बड़ा सावधान व्यक्ति था और इसीलिए इस तथ्य को उसने कभी नजरअन्दाज नहीं किया कि उसने पाबू को मारा है अतः उसके कुटुम्ब वाले इसका वैर अवश्य लेंगे। इसलिए यह सदा सावधान रहता था और अपनी सुरक्षा का पूरा प्रबन्ध रखता था। इस ग्रन्थ में दर्शाया गया है कि रात्री को जहां वह अपने महल में सोता था उसके चारों ओर कितने ही सुरक्षात्मक उपाय किए गये थे। वैर कभी बूढा नहीं होता यह राजस्थान की पुरानी कहावत है अतः कई वर्ष बीत जाने के बाद भी 'झरड़ा' जब युवा हुआ तो उसने अपने पिता व काका का वैर जिन्दराव को मारकर ले ही लिया और उसके सुरक्षा-प्रबन्ध यों ही धरे रहे क्योंकि जो जैसा करता है वैसा भरता है। पाबू जैसे विलक्षण और उदार सम्बन्धी की उसके हाथों क्रूर मृत्यु के घोर अनाचार और सोढी के श्राप से भला वह कब उबर सकता था। इस प्रकार इस काल में जिन्दराव की स्थिति एक खलनायक की स्थिति के रूप में सफलता पूर्वक वर्णित की गई है।

# 'पावू प्रकास' में रस योजना

पावू प्रकास में जीवन के अनेक प्रसंगों का उद्घाटन यथास्थान हुआ है अतः इसमें लगभग नौ रसों का परिपाक देखने में आता है। परन्तु वीर रस इसका प्रधान रस है। वीर रस की उद्भावना पावू द्वारा लड़े गए तीन चार युद्धों के प्रसंगों में देखी जा सकती है परन्तु जहां पावू और जिन्दराव का अन्तिम युद्ध हुआ है वहां वीर रस अपनी चरमता में प्रकट हुआ है और वीर रस के साथ-साथ अद्भुत, भयानक तथा वीभत्स रस भी सहयोगी रसों के रूप में प्रकट हुए हैं।

वीर रस का वर्णन वैसे तो परम्परागत रूप में ही देखने को मिलता है परन्तु जब प्रतिपक्षी नायक जिंदराव से वह युद्ध करता है तो अर्जुन के सामने जैसी धर्म-संकट की स्थिति आ गई थी कुछ वैसी ही स्थिति पावू के सामने आयी और उसे यह खयाल बराबर बना रहा कि वह अपने कर्त्तव्य के लिए अपने बहनोई से ही लड़ रहा है। एक ओर उसने जहां अपनी कर्त्तव्य परायणता के निर्वाह के लिए युद्ध किया वहां उसने अपने शत्रु जिंदराव के प्राण न हरकर अपनी बहिन के प्रति स्नेहभाव का भी निर्वाह किया। पावू ने चारणी को गायें छुड़ाकर अपने कर्त्तव्य को पूरा किया यद्यपि उसे अपने प्राणों से हाथ धोना पड़ा। इन परिस्थितियों के बीच से वीर रस का जो परिपाक हुआ है वह अपने सात्विक ओज में अद्भुत व अनुपम है। यही 'पावू प्रकास' के वीर रस की एक विशेषता कही जा सकती है जो डिंगल के अनेक वीर-काव्यों से उसे अलग करती है और इसका प्रभाव भी पाठक के मनपर स्थायी रूप से पड़ता है। इस वीर रसात्मक घटना के बाद यद्यपि पावू के क्षत्रियोचित उत्सर्ग की अमरता में किसी को कोई सन्देह नहीं रहता; परन्तु चारणी के भाव-विभोर कर देने वाले स्नेहिल वार्तालाप और सोढ़ी के सती होने की शृंगार-रंजित करुणा पाठक को एक विशेष भाव-जगत में पहुँचा देती है। यद्यपि सती के सती होने में भी उत्साह उसका स्थायी भाव माना जा सकता है और उसके अनुसार उसका चिता-रोहण भी कर्त्तव्य की वेदि पर एक वीरतापूर्ण कार्य ही है परन्तु यहां सोढ़ी के उत्साह को बरकरार रखते हुए भी कवि ने जो वर्णन किया है वह देवल चारणी के वार्तालापों के मध्य और कुटुम्ब की विलापजन्य स्थिति के मध्य पाठक का हृदय करुणा से आप्लावित कर देता है अतः वीर रस के बाद ही ठीक उसके विपरीत शृंगारमयी करुणा का यह वातावरण पाठक को द्रवीभूत कर देता है और सम्बन्धित पात्रों को एक नये मानवीय आलोक से स्नात कर उन्हें स्मरणीय उज्ज्वलता प्रदान करता है। इससे प्रतीत होता है कि कवि को मानवीय भावनाओं और जीवन की विकट परिस्थितियों में उनके उद्वेलन का बहुत अच्छा अनुभव था इसीलिए परिस्थितियों के अनुकूल वह ऐसी विचित्र रस-योजना का सामंजस्य बिठा सका जिसमें एक प्रकार की नाटकीयता भी देखने को मिलती है और पूरा प्रसंग एक क्रियाशील चित्र की तरह मानस-पटल पर उभर जाता है। इस प्रकार इस काव्य-नायक की मोक्ष-प्राप्ति भी अनन्त यश से मण्डित करने में कवि सफल हुआ है।

पावू का वचपन लाड प्यार से गुजरा था अतः उन स्थलों पर वात्सल्य रस की सृष्टि हुई है वहां 'झरडा' की गोरखनाथ में अनन्य भक्ति के चित्रण में भक्ति-रस की धारा भी प्रवाहित हुई है। इस प्रकार इस काव्य में प्रसंगानुकूल ढंग से सभी रसों का परिपाक देखने को मिलता है परन्तु वीर रस ही इसका प्रमुख रस है।

## 'पावू प्रकास' में वर्णन वैशिष्ट्य

जैसाकि प्रारम्भ में कह आये हैं वह काल एक सामाजिक ऊहापोह व राजनैतिक उथल-पुथल का काल था और उस समय में जहां अनेक राजपूत कुटुम्व अपना वर्चस्व कायम करने हेतु संघर्षरत थे वहां क्षत्रियोचित गुणों की स्थापना भी नये सिरे से हो रही थी, ऐसे समय में पावू का उपाख्यान हमारे सामने आता है। अतः इस काव्य में उस समय की राजनैतिक, सामाजिक और धार्मिक अवधारणाओं का चित्रण हुआ है और कवि ने उस काल के वातावरण को जीवन्त रूप में चित्रित करके अपने अनुभव का अच्छा परिचय दिया है। कवि को नाथ सम्प्रदाय की भक्ति-प्रणाली और उसकी क्रियाओं का भी अच्छा ज्ञान था उसका विस्तृत चित्रण उसने यथाप्रसंग किया है, यह उस समय में यहां नाथ सम्प्रदाय के प्रचार और उसके प्रभाव को द्योतित करता है।

## भौगोलिक एवं आर्थिक स्थिति का वर्णन

'पावू प्रकास' में जिन घटनाओं का वर्णन है, ये घटनायें पश्चिमी राजस्थान से सम्वन्धित हैं, विशेषकर मारवाड़ से और इसमें कवि ने यह बताया है कि उस समय में पशु-धन तथा खेती पर समाज की आर्थिक स्थिति अवलम्वित थी इसीलिए चारणी अपनी गायों के प्रति इतनी चिन्तित थी और वास्तव में उस समय गौ - धन ही यहां की विशिष्ट सम्पति थी क्यों कि पशुओं को चराने के लिए यहां वहुत वड़े चरागाह उपलब्ध थे। उधर जिन्दराव भी अपने गाँव में अकाल हो जाने के कारण गायें लेकर ही इस ओर आया था। उस समय में गौ-धन की चोरी भी वहुत होती थी और गायों की रक्षा के लिए कई युद्ध होते थे। मारवाड़ एक निर्जल प्रदेश रहा है परन्तु आबादी की कमी की वजह से यहां पर्याप्त चरागाह उपलब्ध थे इसलिए गायों एवं ऊंटों के टोले रखने का विशेष रिवाज था और यह यहां के समाज की आर्थिक स्थिति का एक आधार भी था। घोड़े-घोड़ियों की बड़ी कद्र थी क्योंकि उस काल में सैन्य - शक्ति का अश्व विशिष्ट अंग थे।

## सामाजिक रीति-नीति का वर्णन

उस समय भी यहां का समाज वर्गों के हिसाव से वंटा हुआ था परन्तु वर्ण-व्यवस्था की रूढ़ियों में कई परिवर्तन भी आ गये थे। क्षत्रियों का शूद्र जातियों से भी नजदीक का सम्पर्क यहां के जीवन की एक विशेषता के रूप मे इस काल में प्रकट

हुआ जिसकी वजह से पाबू के चरित्र को एक वैशिष्ट्य प्राप्त हुआ है। राजपूत कुटुम्बों के वैवाहिक सम्बन्ध, पुराने वैर को न भूलने की भावना, विवाह आदि उत्सवों के अवसर पर विशिष्ट साज-सज्जा और प्रदर्शन, आर्थिक सम्पन्नता का सामाजिक मूल्यों में स्थान, नारी सौन्दर्य के प्रति विशिष्ट आकर्षण आदि कुछ ऐसी बातें हैं जिनका विस्तार के साथ चित्रण इस काव्य में हुआ है। इस काल में जो विशिष्ट बात ध्यान देने योग्य है वह यह है कि चारणों और राजपूतों के आपसी सम्बन्ध इस काल में घनिष्ट से घनिष्टतर बनते जा रहे थे और चारण, राजपूतों के जीवन के एक विशिष्ट अंग के रूप में उभरते हुए दिखाई देते हैं उनका चोली-दामन का साथ एक विशिष्ट भाव-भूमि के आधार पर चित्रित हुआ है और पाबू की वचन-बद्धता ने उसे एक ऐसा गौरव प्रदान कर दिया है जो इन जातियों के आपसी सम्बन्धों को भविष्य में भी एक आदर्श पुन्ज की तरह प्रकाशवान करता रहा है और दोनों जातियों के बीच एक पवित्र सम्बन्ध के साथ साथ संघर्ष में उत्साह-वर्धक भूमिका के निर्माण में इन जातियों के योगदान को भी प्रकट करता है। चारणों द्वारा राजपूत वीरों के प्रशस्तिगायन के पीछे इस भावना को समझना बहुत आवश्यक है, क्योंकि इसे समझे बिना समूचे डिंगल साहित्य के मर्म को भी हृदयंगम नहीं किया जा सकता।

## युद्ध वर्णन

वैसे तो पूरे ग्रन्थ में पाबू के वीरतापूर्ण क्रिया-कलापों में कई प्रसंग उभर कर सामने आये हैं परन्तु जहां तक युद्ध-वर्णन का प्रश्न है, मुख्य रूप से जिंदराव के साथ हुए पाबू के युद्ध का, कवि ने विस्तृत वर्णन किया है। पाबू की सेना जहा भीलों और भाई बान्धवों से सजी है वहां जिंदराव के पास अपने खुद के सैनिकों के अलावा भी खीची कुटुम्बों के कई सदस्य हैं। दोनों सेनाओं का युद्ध-वर्णन वैसे तो परम्परागत रूप में ही प्रकट किया गया है परन्तु उससे यह भली-भांति प्रकट होता है कि युद्ध के तौर-तरीकों व अस्त्र-शस्त्रों की अच्छी जानकारी के साथ शस्त्र-संचालन का भी कवि को पूर्ण ज्ञान है इसीलिए उसने धनुष, तलवार और भाले आदि के प्रयोग का बहुत ही सधे हुए ढंग से वर्णन किया है।

युद्ध की भयंकरता में बूड़े का मारा जाना, पाबू और जिन्दराव का आमने सामने होना आदि कुछ ऐसे वर्णन हैं जो पाठक को रोमांचित कर देते है। युद्ध-वर्णन में यह एक बड़ी विशेषता है कि कवि ने पाबू की घोड़ी को बड़ा महत्व दिया है। पाबू की अप्सरा माता उसे छोड़कर बचपन में ही चली जाती है परन्तु उसका मातृ-हृदय उससे अलग नहीं होता। वह कहती है कि वह काळवी घोड़ी के रूप में अवतरित होकर पाबू की रक्षा करेगी। यहां यह उल्लेखनीय है कि राजपूत संस्कृति में घोड़े-घोड़ियों को देव-योनि में माना गया है और घोड़े की पीठ थपथपाते समय उसे

'वापो' कहकर भी संवोधित किया जाता रहा है। अतः अश्व-योनी के साथ यह आदर-भाव का निर्वाह इस काव्य में अपनी चरमता पर पहुँच गया और पावू की घोड़ी स्वयं उस युद्ध में कितने ही शत्रुओं को अपने पैरों तले रौंद देती है, उसकी दहला देने वाली हिनहिनाहट और विकराल चेष्टाओं से शत्रुओं के कलेजे कांप उठते हैं और जिधर काळवी वढ़ती है उधर ही शत्रु-पक्ष को खण्ड-विखण्ड कर देती है। इस घोड़ी के सहारे युद्ध में पावू का ओज और वीरत्व भी द्विगुणित हो गया है। युद्ध-वर्णन में धराशायी होने वाले वीरों का वर्णन है वहां भीलों की वीर गति को भी असाधारण महत्व दिया गया है ऐसा महत्व जो सामान्य तथा वीर काव्यों में साधारण जन को नहीं दिया गया और न ही उनकी इतनी प्रशंसा की गई।

## श्रृंगार वर्णन

प्रसंगानुकूल ढंग से कवि ने श्रृंगार का भी बड़ा सुन्दर वर्णन किया है। पावू जव विवाह करने जाता है तो दूल्हे के रूप में जहाँ उसके सौंदर्य का वखान कवि ने मुक्त कण्ठ से किया है वहां दुल्हिन सोढी के सौन्दर्य और परम्परागत श्रृंगारिक उपकरणों का भी विस्तार से वर्णन किया गया है। सोढा जाति की नारियों का सौन्दर्य मरुस्थल में विख्यात रहा है अतः कवि ने उस पृष्ठ भूमि में दूल्हे और दुल्हिन का प्रभावकारी वर्णन इस प्रसंग में किया है। इसके अलावा सुकोमल श्रृंगारिक भावना के वर्णन में भी कवि ने कसर नहीं रखी है और पावू तथा उसकी सद्य विवाहिता पत्नी सोढी रानी के वार्तालापों में यह भावना अपने सहज रूप में प्रकट हुई है। कवि ने एकाएक विवाह में युद्ध का प्रसंग लाकर उस समय के क्षत्रिय समाज में कर्त्तव्य की वेदि पर प्रेम किस प्रकार अमर हो जाता है, इसकी अच्छी व्यंजना की है।

इन मुख्य वर्णनों के अतिरिक्त उस समय के परिवारों के रहन-सहन महलों की साज-सज्जा, खान-पान आदि का भी अच्छा वर्णन किया है और जिदराव के वैभव को पावू से भी वढा-चढा कर वताया है। कवि की दृष्टि उस समय के सामान्य जन और योगियों, साधुओं आदि से भी ओझल नहीं हुई है और यथा - प्रसंग उनका भी वर्णन इस काव्य में आया है। खास तौर से नाथ योगियों का वर्णन यहां विशेष रूप से उल्लेखनीय है। कवि ने चारणियों का शक्ति रूप में वर्णन भी वड़े उत्कृष्ट रूप में किया है और उनकी मान्यताओं तथा भावनाओं को अपने वर्णनों से साकार रूप देते हुए उस समय के समाज में उनके स्थान की अच्छी व्यंजना की है। जो कि मध्यकाल के वहुत कम काव्यों में देखने को मिलती है।

इन वर्णनों को पढने से यह प्रकट होता हैं कि यद्यपि कवि आधुनिक काल में इस ग्रन्थ की रचना कर रहा है फिर भी उसे उस काल की गतिविधियों, मान-मर्यादाओं, भावनाओं और रीति-नीति का वहुत अच्छा ज्ञान है और अपनी कल्पना-शक्ति के वल

पर वह इतने लम्बे समय के अन्तराल को पाटता हुआ उस काल में उपस्थित होकर ही मानो यह सारा वर्णन कर रहा है। कवि की अनुभूति और कल्पना-शक्ति की यह एक बड़ी विशेषता है जिसने पूरे काव्य को सजीवता प्रदान कर दी है।

## 'पाबू प्रकास' में रूढियों का निर्वाह

महाकाव्यों की संरचना में रूढियों क निर्वाह एक ऐसा महत्वपूर्ण तथ्य है जिसकी ओर आलोचक का ध्यान आकृष्ट हुए विना नहीं रहता। इसका मुख्य कारण यही है कि समस्त रूढियों से मुक्त होकर महाकाव्य की रचना करना परम्परागत कवियों के बूते की बात नहीं थी और साधारणीकरण की दृष्टि मे वे लोग कुछ रूढियों का निर्वाह करना आवश्यक भी समझते थे। वीररसात्मक काव्य में प्रायः जो भी संघर्ष होता था वह या तो जमीन को लेकर होता था या फिर किसी प्रेम प्रसंग को को लेकर। इसके अलावा शरण में आए हुए व्यक्ति की रक्षा करने के प्रण को लेकर भी बड़े से बड़े युद्ध हुए हैं जिनमें अलाऊद्दीन के साथ लड़ा गया गागरोन का युद्ध एक अद्वितीय उदाहरण है यह बात क्षत्रियों की चरित्रगत विशेषता से सम्बन्ध रखती है और उसमें कवि ने इस काव्य में वचनबद्धता का प्रसग जोड़कर उसके लिए बड़े से बड़ा बलिदान करने की भावना को इस काव्य में व्यजित किया है। यह भावना भी शरणागत रक्षा की तरह ही मूल्यवान है और इसका उदात्त रूप में कवि ने निर्वाह किया है।

वर्णन-वैशिष्ट्य के निर्वाह में भी कवि ने रूढ़ियों का यत्र-तत्र निर्वाह किया है तथा अपनी ओर से उसमें विलक्षणता भी प्रदर्शित की है।

वैर भावना क्षत्रियों के चरित्र की एक विशिष्ट खूबी रही है इसीलिए सूर्यमल्ल ने भी कहा है—

"बारह बरसां बाप रो लहे वैर लंकाळ।"।

इस रूढि-निर्वाह के अन्तर्गत ही सोढों और राठौड़ों के पुराने वैर को याद कर बूड़ा की पत्नी पाबू का सोढी के साथ सम्बन्ध ठीक नहीं समझती क्यों कि सोढ़ों और राठौड़ों में कोई पुराना वैर था। इसी प्रकार जिन्दराव से भी इन लोगों का वैर था क्योंकि जिन्दराव के पिता सारंग को इन्होंने मारा था अतः पाबू ने अपनी बहिन का विवाह उससे करने में आपत्ति प्रकट की थी। यद्यपि विवाह-सम्बन्ध होने के बाद वैर ठण्डा पड़ जाता है परन्तु जिन्दराव इस वैर को भूला नहीं था क्यों कि उसके मांगने पर भी दहेज में अपनी काळवी घोड़ी देने से पाबू ने इन्कार कर दिया था। इस वैर-भाव के वशीभूत ही जिन्दराव ने पाबू को मारने की ठान ली थी। राजपूत-संस्कृति में यह वैर-भाव जहां बड़ा विघटनकारी सिद्ध हुआ वहां बड़े से बड़े बलिदान देकर भी अपनी बात को रखने की ललक उनके रक्त में सदा प्रवहमान होती रही।

इनके अतिरिक्त सती प्रथा का भी सांगोपांग वर्णन कवि ने किया है। युद्ध के पश्चात् न केवल पाबू की पत्नी सोढ़ी सती होती है अपितु बूड़ा की पत्नी गेली भी सती हो जाती है और अपना पेट चीर कर अपने बच्चे को पीहर वालों के सुपुर्द कर देती है। उधर जिन्दराव की पत्नी पेमल भी सती होती है, यद्यपि उसी के भेद से जिन्दराव मारा जाता है। यह यहां असाधारण बात लग सकती है परन्तु उस काल में लांछनापूर्ण जीवन जीने के बजाय नारी सती होना ही अधिक पसन्द करती थी और सती-प्रथा एक रूढ़ी के रूप में क्षत्रिय समाज में व्याप्त हो गई थी। अतः उस काल को देखते हुए यह भी एक सामान्य घटना ही थी।

## 'पाबू प्रकास' की भाषा व शैली

'पाबू प्रकास' एक वर्णन प्रधान महाकाव्य है जिसमें उस काल की सामाजिक व सांस्कृतिक व्यवस्था के दिग्दर्शन के साथ स्थान-स्थान पर युद्ध वर्णन आया है। अतः पूरा काव्य ओजपूर्ण शैली से ओत प्रोत है। परम्परागत डिंगल काव्यों को देखने से पता चलता है कि यह काव्य प्राचीन काव्यों की अपेक्षा प्रसाद गुण युक्त है। यद्यपि इसमें मध्यकालीन संस्कृति के चित्रण को लेकर अनेक विशिष्ट शब्दों का प्रयोग हुआ है परन्तु कुल मिलाकर कवि ने ग्रन्थ को दुरुहता से बचा लिया है। इसकी भाषा प्रवाहमयी और सुसंगठित है वहीं यह ठेट राजस्थानी में लिखा गया ग्रन्थ है जिसमें अरबी फारसी के कुछ शब्दों को छोड़कर अन्य भाषाओं का कोई प्रभाव परिलक्षित नहीं होता। कवि भावानुकूल भाषा का प्रयोग करने में सिद्धहस्त है, साथ ही उसकी भाषा में एक प्रवाह और चित्रोपमता है।

जिदराव और उसके साथियों द्वारा धांधलों की भूमि पर आतंक फैलाने का वर्णन इस दृष्टि से देखिये :—

### नीसांणी

रैत थळी री रात दिन मन में धड़कंदे
कोटड़िया धमका करै चौविस भड़दे
चरण वछेरा चांचड़ां जिण दीध फड़ंदे
कूक तणा कोळ महां नित ढोल रणंदे
हाजा पीथल हाक हक हयपाह हड़दे
वाघण व्याई वेढ में कुण दूर करंदे
अबे खीची ऊससै सव ससतर वंदे
अंखे जनां कोर ओलमा कर मूठ धरंदे
वींभरियोड़ा वाघ जिम सव सरड़ चलंदे॥

ग्रन्थ में जहां बोलचाल की भाषा का प्रयोग हुआ है वहां ठेट के डिंगल शब्दों का भी प्रयोग देखने में आता है, जैसे- विडंग, डारण, अभागो, नरेहण, इकडाणी, रढराण, दुभाल, दाअड़ियाल, चंचाळ, आदि।

कवि ने काव्य में गति और जीवन्तता लाने के लिए स्थान-स्थान पर वार्तालापों का भी सुन्दर प्रयोग किया है। कवि इस काव्य में वैण सगाई के निर्वाह के प्रति सचेष्ट रहा है और साथ ही अनुप्रास और यमक के प्रयोग से काव्य में लय का चमत्कार पैदा किया है। जैसे:—

धुरजालां धसलतां पुळे पाटले पुळातां।

( पृ०–137 )

कवि उपमा, उत्प्रेक्षा और रूपक अलंकारों का प्रयोग करने में भी बड़ा समर्थ है और इस महाकाव्य में अनेक स्थलों पर इनका बहुत ही सफल प्रयोग किया है। वर्णनों में कवि ने भाषा में ध्वनि साम्य ऐसी पटुता के साथ बिठाया है कि जिससे भाषा पर कवि का सहज अधिकार परिलक्षित होता है और इससे भाषा में चित्रोपमता आ गई है। इस प्रकार कवि के वर्णन जीवन्त हो उठे हैं:-

"जिणवार भड़ै हथनाळ भड़ै। पखराळ तुरंग सैलाड़ पड़ै।
भिड़जां पर खाळव फेर भरै। कमठालाय पायक तूंग करै॥

( पृ० न. 124 )

"जिण वार नरां नर भील जुड़ै। पुल धूज वड़ा असवार पड़ै।
हय तोंण वालूचोय डांम हलै। सिरदारांय ऊपर पांण चलै॥

( पृ० नं. 124 )

कवि का भाषा पर इतना असाधारण अधिकार है कि कहीं कहीं उसने भाषा के विलक्षण प्रयोग भी किये हैं, जैसे:—

'कोलू अद राजस करे। 'पत धांधल परताप'

इस पंक्ति में 'अद' और 'पत' दो शब्द आए हैं परन्तु वास्तव में ये दोनों शब्द मिलकर ही एक शब्द बनता हैं 'अदपत' जिसका अर्थ होता है राजा या शासक। परन्तु कवि ने इस शब्द को तोड़कर इस विलक्षणता के साथ रखा है कि पूरी पंक्ति पढने पर भाषा के चमत्कार की ओर ध्यान गए बिना नहीं रहता।

इसी प्रकार सामाजिक व्यवस्था को सूचित करने वाले विशेष शब्दों का प्रयोग भी कवि ने प्रचुर मात्रा में इस काव्य में किया है जिनका विस्तार के साथ अध्ययन अपेक्षित है और जो उस काल की संस्कृति को गहराई से समझने में सहायक सिद्ध होते हैं। जैसे :—

किरनालो, धमलकंत, प्रोखता, कुलवट, अन, प्रवाड़ा, कुलमण्डरण, गोळू आदि। कवि केवल युद्ध वर्णन, शृंगार वर्णन और सामाजिक परिस्थितियों के वर्णन के अनुकूल ही भाषा शैली पर अधिकार रखता हो, ऐसी बात नहीं है। वह जहां गोरखनाथ की विशिष्टता का वर्णन करता है वहां उसके अनुकूल ही भाषा का प्रयोग भी करता है जहां पारिभाषिक शब्दावली विशेष रूप से दृष्टिगोचर होती है।

"खट ऊरमी जीता अंग अदीठा। काळ वतीता थिर काया।
रिछ कंते तारणै कुंमक ठारणै। पूरक आंरणै फिर पाया।
काया न कष्टै कांमन इष्टै। संजक चष्टै सील सती।
जमका डर भागै भ्रम नह लागै। जागै गोरखनाथ जती जी।
जागै गोरखनाथ जती। मछली उर जाया जोग कमाया॥ (130)

(पृ. नं. 222)

कवि ने इस काव्य में दोहा, सोरठा, नीसाँणी, मोतीदांम, कवित्त, छप्पय, त्रोटक, त्रिभंगी आदि छन्दों का बहुलता के साथ प्रयोग किया है और कहीं-कहीं संन्दर्भ को उजागर करने हेतु वात' का प्रयोग भी दृष्टिगोचर होता है। कुल मिलाकर इस ग्रन्थ की भाषा शैली विषय के अनुकूल और जीवन्तता लिए हुए है। कवि के भाषागत अध्ययन और शब्द चयन की निपुणता इससे प्रमाणित होती है। जहां डिंगल के प्राचीन शब्दों का प्रयोग हुआ है वे भी यथा स्थान अपने सहज रूप में प्रयुक्त हुए हैं तथा अरबी व फारसी के शब्द भी इस ग्रन्थ की भाषा में ऐसे घुल-मिल गये हैं कि वे राजस्थानी के ही जान पड़ते हैं। कवि ने जिस साधना व धैर्य के साथ इस काव्य का सृजन किया है वह इस ग्रन्थ के शैली-सौष्ठव में प्रतिध्वनित होता।

कवि की यह विशेषता रही है कि एक वर्णात्मक काव्य की रचना करते हुए भी इस ग्रन्थ को अनावश्यक वर्णनों से बोझिल नहीं किया है तथा साथ ही वर्णन-विस्तार भी जितना उपयुक्त था उतना ही किया है। प्रायः यह देखा जाता है कि चारण कवियों ने अपने महाकाव्यों में काव्य-नायक के पूर्वजों का विस्तार से वर्णन किया है जो इतिहास का पिष्टपेषण मात्र-सा लगता है। इसके अतिरिक्त राजसी ठाट-बाट के वर्णनों को भी अनावश्यक विस्तार दिया गया है। अपने ज्ञान की छाप छोड़ने

के लिए भी स्थान-स्थान पर उन्होंने ऐसे प्रसंग पैदा किए गये हैं जिनकी वहां अपेक्षा नहीं थी। पावू कवि का आराध्य देव है और वह एक चमत्कारी पुरुष है फिर भी कवि ने पावू के अलौकिक चमत्कारों को प्रधानता न देकर व्यवहारिक धरातल पर उसके कार्य-कलापों का वर्णन किया है। तुलसीदास जैसे सधे हुए कवि भी राम की अलौकि शक्ति का वर्णन करने का लोभ सवरण नहीं कर सके और 'रामायरण' में अनेक चमत्कारी प्रसग उन्होंने वर्णित किये हैं परन्तु इस कवि ने पावू को उस समय का एक वास्तविक जन-नायक मानकर उसका पौरुषेय वर्णन ही प्रमुख रूप से किया है। यह कवि की एक विशेपता कही जा सकती है और यही विशेपता 'पावू प्रकास' को डिंगल काव्य की परम्परा में विशिष्ट महत्व प्रदान करने में सहायक सिद्ध होती है।

## 'पावू प्रकास' का महत्व

जैसा कि पहले कहा जा चुका है डिंगल काव्य की परम्परा में पावू प्रकास अपने ढग का निराला काव्य है और उसमें एक महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षरण विद्यमान हैं। उसकी भाषा शैली भी सधी हुई और भावानुकूल है। चरित्र-चित्रण भी बड़ा सजीव समय-सापेक्ष और प्रभावशाली है। यह काव्य परम्परा से प्रभावित होते हुए भी परम्परा को आगे बढाने वाला है और उन बहुत सी कमियों से रहित है जो कि प्राय: चारण-महाकाव्यों में देखने को मिलती है, क्योंकि कवि ने यह काव्य स्वान्तः सुखाय लिखा है। किसी पुरस्कार अथवा राजकीय सम्मान के लोभ के वशीभूत नहीं।

इस काव्य की सबसे बड़ी विशेपता यह है कि इसमें कवि ने राजस्थान की सस्कृति का बड़ा ही जीवन्त चित्रण किया है और विशेप तौर से राजपूत संस्कृति की उन विशेपताओं को उजागर किया है जो क्षात्र-धर्म से ओत-प्रोत हैं और जिनमें जीवन का आदर्श ओर आत्मा के उत्थान की चेष्टाएं भी परिलक्षित होती हैं। डिंगल काव्यों में प्राय: राज्य प्राप्ति और जमीन की रक्षा के लिए किए जाने वाले प्राणोत्सर्ग तथा वीरतापूर्ण कार्यकलापों का बहुलता से वर्णन है और वह महाकाव्यों का तो मुख्य आधार-सा रहा है। परन्तु इस काव्य में मुख्य प्रसंग राज्य प्राप्ति के लिए युद्ध का नहीं अपितु वचन-बद्धता के लिए बलिदान और प्राणोत्सर्ग है। समूचे डिंगल काव्य में वचन-बद्धता को प्रकट करने के लिए ऐसा अद्‌भुत काव्य रचा गया हो ऐसी मिशाल देखने में नहीं आती। शरणागत रक्षा के लिए यहां बड़े से बड़े उत्सर्ग हुए हैं परन्तु यहां ऐसे प्रसंग को आधार बनाया गया है जिसमें काव्य-नायक चंवरी में से उठकर अपने वचनों की रक्षा के हेतु बिना एक क्षरण का विलम्ब किए प्रस्थान कर जाता है, अतः इस काव्य की कथा का मुख्य प्रसंग अत्यन्त ही मार्मिक है। और फिर पावू ने अपने वचन मात्र एक चारण जाति की स्त्री को दिए हैं जिनके निर्वाह की उसने इतनी बड़ी चिन्ता की

मन ग्रामय मोड उदेग मिटै । पढतां विप तेज कळा प्रगटै ।
वड भाग हुवे सुभ दीह वळै । तिण पाठ कियां सह रोग टळै ।
दोरसातन जोम वधै प्रबळा । कजियं घट व्यापत देव कळा ।
ग्रत भोमज पाबुग्र नांम ग्रगे । भूतावळ गोटाय दूर भगें ।
रोहियां मग भूल विडांण रहै । छळ छिद्र नसै जिण नांम सुणे ।
जळ ग्रानळ पाल घणी जपजे । ग्रह ग्रादवड़ा डर नां उपजे ।
केइ भूप पखायत बंधकणी । धुर मुज्ज हेमायत पाल धणी ।
गय बाज ग्रवै धन धांन घणी। तन मोड तणां वळ पाल तणी ।
मुझ ऊपर पूर रखो मरजी । ग्रतरी सुण पाल ग्रमां ग्ररजी ।
घर सोस लई सत्र मुझ धणी । कव गांव महीं नह जोग कणी ।

॥ कवित्त ॥

गयण नखत्र कुण गणै गणै कुण वसुधा रजकण ।
तेरू दघ कुण तरे निगम गम करै कवण जण ।
कुणलै उतर छेह कवण चित्रै नभ मण्डळ ।
ब्रह्मनाळ कुण गणे कवण घण पुणग गणे यळ ।
रमापत सेस नह कर सकै धर हिंदुवांणी ढाल रा ।
कुण कहै रसण एकण कवी पूरण परचा पाल रा ॥

॥ दोहा ॥

परचा पूरण पाल रा सो कुण कहण समत्थ ।
सुणिया जै मोटे सुकव कहिया रूपग कत्थ ।
रात दिवस मन में रहै वरणु वचन विचाळ ।
दरसण मोनूं दीजियै भमर चढै भालाळ ।
सबदाडबर कोय सूं घर ग्रम्बर लग धार ।
रुगग ग्रमर रहावसी रैवत भमर सवार ।

॥ कवित्त ॥

साधुरमां सूरमां ग्रगी गाहण ग्रड़साळां ।
जबरां दयण जवाब ग्रवग मत दात्रीयाळां ।

जीव जोत जोधरां कळह धीरां कंठीरां ।
रखणा सरण खूनियां वचन कायम वर वीरां ।
वायक सुण विळकुळै हुवै पोरस हूंकारौ ।
अंग वीरारस आय चखां मुख दरसै सारौ ।
पिंड पाल तणौ पोरस पवन वधै जोस मौ मन घणौ ।
उण सभा मंहो सावत अरथ बंधै रूप रूपग तणौ ॥

कम पौछां कायरां ठहै सठ ठीगा ठोळी ।
मैला घटां जवांन तठै जिण सूरां टोळी ।
भगत भाव गउभेष मिळै ठाकुर मावड़ियां ।
सूधा सरल सभाव छैल पिणघट लावड़ियां ।
नर यस सभा आवै नजर चित मझ रोस न चाढणौ ।
तिण ठौड़ पाल रूपग तणौ कवियण वचन न काढणौ ॥

## कव वञ्छना कवित्त कुण्डलियौ

पाल तुझ देवत पणौ कमधज जदे कहाय ।
मैं कीनौ रूपग जिकौ यळ पर मालम थाय ।
यळ पर मालम थाय वरत लख जाय वळावळ ।
जांणै नृप जोधांण अरथ चरचूं जिण आगळ ।
मोद रंजै मुरधरा अरग पाबू आठौ मझ ।
जांणै सकळ जिहान रूप डींगळ रांणा रज ।
ववरै तुकां सारी वसा सोखै के चरचै सुणौ ।
तद गणूं तूठ वांधळ तणा पाबू तो देवत पणौ ॥

पाल जेम आविया सुणै देवळ री सावळ ।
पाल जेम आविया राव गोगै तणी आचळ ।
पाल जेम आविया धिया रतनां दुख हरवा ।

पाल जेम ग्राविया कोटड़े ऊपर करवा ।
कड़ियाळ हुवां सावळ सुणे घुरज भंमर चढ धावजे ।
मत मोह तणो ऊपर करण उण वध पाबू ग्रावजे ।।

ग्रपापत ज्यां ग्रळग भाग प्रापत ज्यां नैडा ।
नह मांनै ज्यारै कदन सुदन मांनै सुख खेड़ा ।
निरधन जे नह नमै नमै धनवंत सदाई ।
है गरीब नह जपै जपै जे धींग सदाई ।
कर पाठ उदै सेवा करै कमी जकां वात न कणी ।
पावै तुरंग गज गांम पुत्र ध्यावै जे कोळू धणी ।।

।। दोहा ।।

नवी वतीस छतीसा या वडा बाप मो वंक ।
तबूं भाग जाडे तिके ग्राखर ग्राडे ग्रंक ।
मालम धर बुधमाल रा ग्राखर चारू ग्रोड़ ।
गहू रूपग भेळा किया रैणाकज राठोड़ ।
कवराजा नरपत कियो मेधा पारख मांन ।
कव मत मंडण गुण कियो वंधु बांकीदांन ।
पाल पोरसातन प्रगट जोड़ नाम दिय जव्व ।
कव जूंजाळ गुण कियो मोडें पोछ मुजव्व ।
वैर पुराणा वाळवै उर विच ऊठै ग्रग्ग ।
सुण सूरां मन दे जळै पाल तणा रूपग्ग ।
सहर कोय ठाकुर चढै भुज पाकड़ भालोह ।
तिण ने जग पाबू तणो पोरस रो प्यालोह ।
विर ऊठै वैराग थाकल यूं ग्रंजस चढै ।
वीर ग्राग वजराग रूपग पाल सुणेर जो ।
कायर ही सूरो हुवै पाबू सुजस प्रसंग ।
ज्यूं ग्रांवळा सार सूं पारो काजळ रंग ।

॥ कवित्त ॥

ऊगेइज ऊगे अरक निसा दरसै हिज उडगण ।
पसरै हिज धर पवन तरैइज दध पर तारुण ।
नारायण रै नांम हुवै उद्धार न संसय ।
पड़ी वस्तु ज्वाळानळ दहण दाहै इज संदय ।
करसै सहाय विजनस कमंद घट मांझळ धीजौ घणौ ।
नर हियै यतौ नहचौ रखै तौ नैड़ौ धांधळ तणौ ॥

॥ दोहा ॥

देसी जद पाबू दरस करसूं मन अत कोड ।
जग सारौ यम जांणसी मेहे ज्यूइज मोड ।
मिळसै जद पाबू मनै सो दन अत सारौह ।
औ मो लेखे ऊगसी सूरज सोनारोह ।
दरसण मेहा नै दियौ जस थोड़ै जूंझार ।
रटियौ मोडै राज रौ रूपग तीन हजार ।
बांधव धाबळियाळ रौ पाबू सर प्रगत्त ।
सांभळ रूपग पाल रौ सुप्रसन हुवौ सगत्त ।

## कवी री फरियाद

॥ छंद ॥

कहिया सु पाल घणी कळजे । सुकवी रौ सावळ सांभळजे ।
वत लेकर वैठौय साहवजे । उण दी धन मोनुग्र जाब अजै ।
थित पूगइ राज तणी थळियां । उणनू कर पायक आवळियां ।
न वधे तन गाम लगौ न रती । धुणियाळा रा भूप छुटौ धरती ।
हल कीजै ऊपर वेग हमै । सुप्यारी रा सायब एण समै ।
वैरियां मिळ वार करी विषमी। हव सांभळ देवळ रा हुकमी ।
मम साथ दरावेय आय मणा । व्रजलाळय नायक आप तणा ।
सेवगां दुखियां री कूक सुणी । काळवीं असवार गो दीपकणी ।
राखौ जद खांवद लाज रहै । विप डूबां ऊपर वांस वहै ।
सुकवी री तौ ऊपर रीझ समै । खिण फौरिअ छाछ न फूंक खमै ।

मग नरट में नह काय मणा । थू गयो कित धांधळ राव तणा ।
१ घाद अने २ गींळरो ३ चिनोदक ४ फेर विरोधी ।
५ पाल व्याव ६ अक्रान्त समय पुर बावण सोधी ।
७ उत्तर समर प्रहार अवर ८ बूढा जुध आगळ ।
९ रातीवाहो रात १० क्रमी सतीयां सुण कागळ ।
११ ले वंर जोग झरड़ै लियो १२ परचा देवत पाल रा ।
छं रूपग द्वादस समा म्हनैं दिरावण माल रा ।

॥ दोहा ॥

छै द्वादस रासा सिरे भणू द्वादस भेद ।
द्वादस समिया पाल रा एवा करण विछेद ।
पुंज तेज री पूतळी पाबू सुजस प्रचंड ।
ओ मेटै कातर पणो तिम ओ मेटै तड ।
अरक उगै मेटै अवन सिय तम चोर उपाध ।
तं मेटै धांधळ तणा वीर आद नै व्याघ ।
जोग पंथ हरि भजन सूं तीन पीर काबूह ।
पीर जूंझ पूजीजिया गोगो नै पाबूह ।
उदै एक आदीत सूं रहै वरण ध्रम रीत ।
कव मोडै वरणन किया ऐ वारै आदीत ॥



इति श्री पाल पोरसातन मुरधर भाषा कवि आसिया मोडजी कृत
पाबू प्रकास सम्पूरण



# पाबू प्रकाश का कथा-सार

**उतपत रौ समौ (१ से १४)**— कवि मोडजी आसिया (चारण, राठौड़ों की कीर्ति और गौ-रक्षा की भावना की प्रशंसा करते हुए पाबूजी के पूर्वज राठौड़ों की वंशावली का वर्णन करते बताते हैं कि कोलूमढ (जोधपुर-मारवाड़) के राठौड़ आस्थान के पुत्र धांधल बहुत ही चतुराई से अपना राज्य चलाते थे। उनके राज्य की शोभा अतुल एवं वर्णनीय थी। वे महान प्रतापी और वीर राजा थे। एक समय उन्हें किसी इन्द्र की अप्सरा को देखने का सौभाग्य मिला, जो इन्द्र के श्राप से, धरती पर मानव देह धारण कर अपने श्राप के दिन बिता रही थी। इस अप्सरा का यही दोष था कि इसने इन्द्र के दरबार में मानव देही की प्रशंसा कर दी थी धांधल अपनी रानी कमलादे के साथ सुख से जीवन बिता रहे थे। एक रात वे मृगया करते किसी सरोवर के किनारे विश्राम करने रुके और प्रातः स्नान कर तैयार हुए तो एक अप्सरा आकाश मार्ग से उतर कर उनके पास आई। परस्पर नजरें चार होते ही धांधल अप्सरा के रूप पर मोहित हो गये। प्रेम में फंसे धांधल दिन को राजकाज करते और रात को रानी से छुप कर अप्सरा के साथ, विशेष महल में, जो उनके महल से दूर अन्यत्र ही बना था, उसमें आमोद-प्रमोद करते। अप्सरा की कोख से ही कथा के नायक वीर पाबू का जन्म हुआ। रानी कमलादे को धांधल के इस उपक्रम के प्रति संदेह होने लगा और एक रात वह भी चुपके से सत्य की खोज में उनके पीछे-पीछे घोड़े पर सवार होकर चल पड़ी। रानी को आई देख अप्सरा ने धांधल को अपनी कथा का रहस्य बता दिया और अपनी मानव देह तज अलौकिक अप्सरा बन कर आकाश मार्ग से स्वर्ग में चली गई। राठौड़ धांधल रानी कमलादे पर बहुत नाराज हुए और उसकी प्रताड़ना की। रानी ने उसे पाबू को अपने पुत्र के समान पालन - पोषण करने का विश्वास दिलाया और उसको अपने महलों में ले आई। प्रातः ही पाबू के जन्म की विधिवत् घोषणा की गई और महलों में बधाइयां दी गई। अब पाबू दिन प्रतिदिन बड़ा होने लगा। उधर आणंद के घर देवल का जन्म हुआ। वह भी अपने पिता के घर बड़ी होने लगी। उस अप्सरा ने देवल से कहा था कि वह घोड़ी के रूप से उसके पास आयेगी और युद्ध के समय पाबू की रक्षा करेगी। धांधल राठौड़ के दो रानियें थी। बड़ी रानी भटियाणी से 13 पुत्र हुए तथा छोटी रानी कमलादे से पाबू सहित 8 पुत्र व 2 पुत्रियें सोनल व पेमल हुई। इस प्रकार कोलूमढ पर राज्य करते धांधल का अंत में स्वर्गवास हो गया।

**गोळ रो समो (१४ से २८)**— धांधल की मृत्युके पश्चात् उसका पाटवी पुत्र बूडो(बूढा)कोलूमढ की गद्दी पर बैठा। बूढो छत्तीस गुणों से सम्पन्न था और राजसी गुणों से भरपूर था। सारंग ने बूढो से गोल (नागोर) वापस लेना चाहा। युद्ध के बाजे बज उठे। अकाल के समय बूढो ने अपने पाराधियों की रक्षा की थी जिससे वे उसके स्वामीभक्त बन गये। सारंग का दूत बूढो के पास आया परन्तु बूढो बिना युद्ध के जमीन वापस देने को तैयार नहीं था। जब दूत के मुख से यह बात सुनी तब सारंग नाराज हुआ और हुक्म दिया कि अकाल के कारण इधर आये लोग अब वापस चले जायें। लेकिन जायलनाथ जींदराव फौज ले आया। कोलूमढ में रणभेरी बज उठी। धांधल के युद्ध पराक्रम से जींदराव घबरा उठा। चांदा और ढेबा के विकट प्रहारों के सामने जायल-फौज के पैर उखड़ गये और गोल की भूमि राव बूढो के पास रह गई। बूढो ने जींदराव को भागता देख क्रोध से पाबू को कहा कि यदि जींदराव जीवित चला गया तो हमारे क्षत्रियत्व को धिक्कार है। पाबू ने भी प्रण किया कि सारंग व जींदराव को कैद न कर लूं तो धांधल का पुत्र नहीं। पाराधियों ने भी बूढो के आगे प्रण कर लिया कि वे खीची जींदराव की सांढियें, गायों व घोड़ियों को लूट लावेंगे। जींदराव व बूढो परस्पर युद्ध के लिये पुनः तैयार हो गये। जींदराव युद्ध छोड़ कर भाग गया और पारधियों ने उसके घोड़े लूट लिये, पाबू भी पारधियों को साथ ले युद्ध करने लगा और गाय, भैंस, घोड़ियां लूट ली, सारंग मारा गया। तब गोरखनाथ ने जींदराव को दर्शन दिया और वैर लेकर विजय प्राप्त करने का आशीर्वाद दिया, जींदराव को अमरता का वरदान देकर गोरखनाथ लुप्त हो गये।

**विनोद रो समो (२९ से ४१)**— खीची जींदराव अपना वैर लेने हेतु फिर से सेना इकट्ठी करने लग गया। उसने अपने पिता सारंग का बदला लेना चाहा। अप्सरा ने अपने वचन-प्रमाण देवल के घर घोड़ी के रूप में जन्म लिया जिसे देवल ने पाबू को सवारी के लिये दे दिया और इस 'केसर' नाम की घोड़ी से पाबू ने पहला युद्ध जीता। कोलूमढ में बूढो की विजय की खुशियें मनाई जाने लगी। सभी लोग पाबू का यशोगान करने लगे। उसके प्रभाव से गोओं की रक्षा होने लगी। पाबू और कालवीं केसर का यह मिलन एक दैविक संयोग था जो अप्सरा माँ की इच्छा का परिणाम ही था। फिर देवल के भतीज की बरात में पाबू भीलों को साथ लेकर गया। सिंध के अलहणपुर पाटण में रात को ठहरा उससे पहले अलहण राव की सांढियां को सिंध का मिरजा सायर उठा ले गया और चारण पाबू के पास रक्षा के लिये गये। अलहणपुर पाटण के बाग के माली ने उनको वहां निवास करने से रोका पर रात को वे जबरदस्ती वहां ठहर गये। प्रातः मिरजा का पीछा करके दिन भर चलते हुए उसे पकड़ लिया और वापस लौटते सोनभद्र नदी में घोड़ों को नहलाया। जब उन्हें मालूम हुआ कि खीची लोग कोलूमढ पे धावा हमला करने आये हैं तो सभी राठोड़ वापस रवाना हुए और खीचियों को पराजित कर अमरकियों को लूट कर कोलूमढ में आ गये। इधर माता कमलादे अपनी

दोनों पुत्रियां सोनल और पेमल को विवाह योग्य जान बूढो व पावू से कहने ल
वे उनके विवाह की व्यवस्था करें। बूढो ने बताया कि सोनल को सिरोही
को व पेमल को जींदराव खीची जायल वालों का व्याह देगा। इस पर पावू ने
किया कि पेमल जींदराव को नहीं व्याही जाये। बूढो ने बताया कि जायलनाथ
मिटाने का यही मात्र उपाय है। माता भी बूढो के विचार से दुःखी हुई। बूढ
आग्रह पर पावू और बूढो में भी परस्पर विरोध हो गया। सातों थोरियां पाराधिय
साथ ले वह घर से निकल गया। फिर कभी कोलू सीमा में न आने की उसने कस
ली। इस प्रकार पावू व सातों भील लूटपाट मचाते घूमते रहे। रायपाल व प
लड़ाई छिड़ गई और साथ आमेर आ ठहरे। पावू ने मण्डोर इन्दावाटी भी जीती

**विरोध रौ समौ (४२ से ५०)**— माता कमलादे और पुत्र बूढो ने गुप्त
करके पेमल की सगाई का नालेर खीची जींदराव के पास भेज दिया, जांत आ
सांमेला हुआ। कमलादे ने पावू को भी निमन्त्रण दिया, तब चांदे ने घोड़ों को
करने का हुक्म दिया। सांमेला के बाद पावू वापस घोड़े फेर कर चला गया। जीं
ने दायजे में केसर घोड़ी को लेने की इच्छा जाहिर की। बड़ज़ानियों ने जींदरा
केसर घोड़ी न लेने को समझाया पर जींदराव नहीं माना। उसने कहा कि केसर
दायजे में नहीं दी गई तो अपना वैर नहीं मिटेगा व पेमल के साथ विवाह नहीं
बूढो इस विपत्ति में माता के पास आया। मां भी दुःखी हुई। जींदराव ने गोर
का वरदान याद कर पेमल से विवाह कर लिया। पेमल के साथ आमोद-प्रमोद
हुए भी वह केसर घोड़ी को नहीं भूला पाया। सोनल के विवाह के लिये सिरो
देवड़ा की वारात भी कोलूमढ आ गई। पावू मन ही मन बहुत प्रसन्न हुआ। वह
दत-दायजे सहित विदा किया। बूढो के मुख से जींदराव की वात जब पावू ने सु
वह मन में क्रोधित हुआ। पावू ने अपने भील साथियों से कह दिया कि
अपने मरण के दिन आ गये हैं, सभी तैयार रहें।

**आव्हान रौ समौ(५१ से ८५)**—पावू ने कहा यदि जींदराव केसर घो
ही जावेगा तो फिर पावू किस गर्व से जीवित रहेगा। इधर पेमल व जींदराव
मुटाव हो गया। देवल चारणी भी इससे संतप्त हुई। उधर सोनल को जव देवड़ा ने
दिया तो पावू घोड़ी पर सवार हो लूटमार मचाते सिरोही आ धमका और देवड़
को कैद कर लिया, पर वहिन के याचना करने पर वहनोई को छोड़ दिया। पा
वीरता सुन अमरांणे के सोढा राणा ने अपनी पुत्री सुपियारदे का विवाह पावू से क
निश्चय कर नालेर भेज दिया। पावू की माता को इससे महान् हर्ष हुआ, अमरकोट के
का सारा हाल पूछा व जोशी को अपना राठौड़ वंश का सारा वृतान्त सुनाया। इस वी
बूढो की पत्नी गैली वोल उठी कि यह सम्वन्ध उचित नहीं। हमारा व सोढों का प
रागत वैर रहा है इसलिये शादी करके भी पावू का जीवन सुखमय नहीं रह पा

चांदे ने मैंसी के कथन का विरोध किया और बोल उठा कि पाबू को कोई नहीं परणावें तो हम भाटी और विनाश करा जावेंगे । चांदे के कथन से नाराज हो बूढो माता से कहने लगा कि पाबू को पाराधि मिल ही परणायेंगे, हम तो जांन में नहीं जायेंगे, अब मरुधर की धरा पर मसाण होकर रहेगा । चांदा तब बोल उठा कि नियति ने जो लिखा है वह होकर रहेगा । जींदराव ने जो युद्ध किया तो मुक्ताफल की माला बिखर जायेगी लेकिन पाबू उसकी दासता स्वीकार नहीं करेगा । भोजोराण ने घोड़े लूट लिये पर चांदे ने उसे लगातार मारा माल उससे लूट लिया । सोढों से कुंकुंपत्री आई, तब पाबू ने कहा कि अमरकोट विवाह करने को वह अकेला ही जायेगा । पाबू वर बन कर गया तो देवल अपशुकन देने लगी । पाराधियां के पूछने पर देवल ने बताया कि इस व्याह में विघ्न होगा । देवे ने उत्तर दिया कि पाबू के रहते किसी को दुःखी होने की जरूरत नहीं । पाबू के जांन चढ़ते ही ऊजर धरती हरी भरी हो गई । ढोल बजते वह बरात अमरकोट के गढ़ में चली गई । जांन में आळ ऊदल, नींबो, बाहड़दे, रणधमल आदि अनेक राजा साथ गये । इस तरह मेड़ के राजा रायपाल, जसराज, बलोच आदि लोग सोढा सूरजमल के सामेले में मिले । उधर बूढो ने जायलराव को पत्र लिख कर एक ओठी के साथ भेजा । उसने नागौर के पास बरात से मिलने की तैयारी की । राघोगढ व गढ गागरौण के खींचियों को साथ ले जींदराव पाबू से लड़ने को तैयार हो गया । जब पेमल को दासी से यह समाचार मिले कि जींदराव पाबू को मारने जा रहा है तो उसने कहा कि पाबू अप्सरा का दूध पीकर बड़ा हुआ है उसे कोई नहीं मार सकता । परन्तु यह षड़यन्त्र रचा गया कि देवल की गौओं को लूटा जाय तो पाबू जरूर उनकी रक्षा में आयेगा, तो पेमल ने कहा यह बूढो ने बुरा किया; इसमें राठौड़ व खीचियों के वंश का नाश ही होगा। मार्ग में अपशुकन होने लगे । बरात के लोगों में शंका होने लगी । पाबू ने भी शकुन विचार कर सभी सरदारों से कह दिया कि अब सुपियारदे को तेल चढी नहीं रखेंगे, शादी अवश्य करेंगे; परन्तु हमारा भविष्य निश्चित् ही युद्ध और मौत है। अतः क्षत्रिय के नाते युद्ध करके मंगलमय मृत्यु के साथ भी आलिंगन करेंगे । उधर देवल की गायों को जींदराव ने लूट लिया, वह पाबू से गौरक्षा की याचना करने लगी । इधर जसराज व रायमल होनहार गत पर चिन्ता करने लगे । अमरकोट सोढा के साथ बारह सरदार-पाट, कच्छ, डूंगर, बड़, नवा, ईडर आदि के मौजूद थे । लांबे तालाब के पनघट पर पानी भरने वाली युवतियां की रूपशोभा अवर्णनीय थी । वे नवकोट के धणी की बरात को एवं वर के रूप में पाबूको देख मोहित हो गई । बरात का सामेळा हुआ तब सोढा सूरजमल ने कहा कि जींदराव बड़जानी बन कर बरात में क्यों नहीं पधारे ? बूढोजी भी जान में नहीं आये, यह क्यों ? चन्द्रभाण ने बताया कि देवल ने पाबू को केसर घोड़ी प्रदान की उससे बूढो नाराज हो गये और जिस जींदराव ने गायें लूटी उसने केसर घोड़ी दायजे में न देने से नाराजगी दिखाई है । पाबू-सुपियारदे का विवाह होने लगा । चौंरी में ही गठजोड़ा त्याग पाबू चारणी की गायों की रक्षा हेतु घोड़ी पर सवार हो युद्ध हेतु प्रस्थान करने लगा । सुपियारी ने पाबू से विनय की कि यदि नाथ का हुकम हो तो वह

भी रण में उनके साथ चले। उसने बहुत ही आग्रह किया। अन्त में सती होने की इच्छा प्रकट की और पावू से कहा कि आप विजयी वन वापस आकर सुपियारी की सार संभाल नहीं करोगे तो यह क्षत्रिय-कन्या विधवा वन कर जीवित नहीं रहेगी; अग्नि में जल कर आपका साथ निभायेगी। तव पावू ने अपनी प्रियतमा से इतना ही कहा कि, "हे प्रिये ! जिस दिन मेरा मोलि़या (साफा) तेरे पास आये उस दिन तू देरी मत करना और जो जीवित आ जाऊँगा तो अपने जीवन का सुख-लाभ हम दोनों जरूर भोगेंगे।" इस प्रकार सभी सगा-सम्वन्धियों व वरात के साथ के सरदारों को प्रणाम कर मांझल-रात में ही पावू ढेंवे को साथ ले युद्ध-प्रयाण कर गये। प्रभात के समय कोलू की धरा पर युद्ध का कोलाहल मच गया।

**आक्रान्त रो समौ (८५ से ११६)**— गायें लेजाते जींदराव के साथ युद्ध करने की देवल की प्रार्थना को बूढा ने ठुकरा दिया। तव देवल ने बूढा को धिक्कारा और कहा कि तू राठौड़ आसथान का वंशज है इसलिये मुझे तुझ पर अति भरोसा था, परन्तु तू क्षत्रियत्व को कलंकित करने वाला कायर ही रहा। धाँधलोतों ने जव ललकार की तव बूढा ने सवको युद्ध में न जाने की वात कह रोक दिया। देवल गढवाणों से कहने लगी कि मेरा सपूत भाई पावू वहुत-2 दूर अमरकोट गया है, उसको मेरी पुकार कैसे सुनाऊँ ? सामन्तों ने कहा- हे, काछेलियों। मन में दुःखी मत होवो पावू तुम्हारी पुकार सुन विवाह-मण्डप से ही आधी रात को तुम्हारी रक्षा हेतु रवाना हो चुका है। देवल को सन्तोष हुआ। पावू मोड़ वंधे ही देवल के पास आ गया और उसे मुजरा किया। चारणियाँ रोने लगी। तब पावू ने उन्हें ढाढस वंधाते हुए कहा- हे वायां चुप रहो ! तुम्हारी गौएँ तुम्हारे ठिकाने आयेंगी, पावू के रहते गाँओं पर कौन आघात कर सकता है ? देवल से कहा कि तेरी दुःख भरी पुकार सुन मैं अमरकोट छोड़ कर आ गया हूं। अव तो गायों के लिये मरण-त्यौहार ही मनाया जायेगा। चांदा व पावू अपने साथियों सहित युद्ध के लिये तैयार हो गये। ढोल वजने लगे, चांदा भयंकर हूंकार करने लगा। चारणी देवल अन्य देवशक्तियों के साथ पावू का पराक्रम देखने लगी। मां कमलादे ने मन ही मन पावू की वीरता पर सुख का अनुभव किया और कहा हे क्षत्राणियो ! तुम यदि पुत्र पावो तो पावू सा पुत्र प्राप्त करना। वूढा भी माता के कहने पर पावू के साथ युद्ध में गया और देवल से क्षमायाचना की तव देवल ने दोनों भाइयों को वरदान दिया। वूढो की वहू गेली ने वूढो को युद्ध में जाने से रोका पर वह नहीं रुका और धांधल के चौदह पुत्र पावू के साथ जींदराव से देवल चारणों की गायें छुड़ाने को प्रस्थान कर गये।

**उत्तरायण सम्प्रहार रौ समौ (११७ से १३६)**— पावू ने जींदराव के दल को जाकर ललकारा। जींदराव ने अचलावत एवं मेलावत सरदारों से कहा कि गायों को घेर कर शीघ्र ले जावो, मार्ग में ही युद्ध होने की सभावना है। जव वे लोग

खींची भागने लगे तब डेवे ने युद्ध के लिए ललकारा और उनसे कहा कि कायरो! क्यों भाग रहे हो? पाबू के सामने युद्ध करो, हम युद्ध में मर कर ही पाबू के सच्चे साथी कहलाएंगे। तुम भी युद्ध करो। तब तक पाबू भी वहां आ गये और उन्होंने खीचियों सहित गायों को घेर लिया। इस तरह धांधल के इक्कीस पुत्र वहां लड़ने को उद्यत हो गए। जींदराव अपने किये पर पछता रहा था, परन्तु गोरखनाथ के शब्द उसे बार बार याद आ रहे थे। उसे तो गोरखनाथ पर ही भरोसा था। पाबू को जीतना व केसर घोड़ी को लेना उसके लिए मुश्किल था। पाबू की घोड़ी ने डेवे को पहचान लिया और डेवे ने कालमी की हिनहिनाहट से पाबू को, तब डेवा बोल उठा कि पाबू को शक्ति का वरदान है और जींदराव को गोरखजती का, परन्तु हम तो पाबू के साथ ही मरेंगे-जीयेंगे। पाबू की घोड़ी ने युद्ध में भयंकर तूफान मचा दिया। पाबू ने केसर घोड़ी से कहा-- हे कालमी! तू जल्दी मत कर, मैं रुण्डमाल पहना कर तुम्हें अमर कर दूंगा। पाबू ने जींदराव को पकड़ लिया। उसकी जीत हो गई। कई वीर युद्ध में मारे गए। बहिन पेमल ने अपने वीर भाई की वीरता को खूब सराहा और वह भ्रातृत्व प्रेम से विव्हल हो गई। पाबू ने गायों को एक ओर इकट्ठी की। देवल चारणी ने मुक्ता थाल लेकर पाबू की आरती की। उसके ललाट पर कुंकुम का तिलक निकाला, मंगल गीत गाए। क्यों कि पाबू उसकी गायों को बचाकर ले आया था। देवल ने पाबू की खूब प्रशंसा की तब पाबू ने कहा कि वह क्षत्रिय है, उसका छोटा भाई है, सब दुखियों की पीड़ा मिटाने वाला है और सातों वीरों को साथ लिये इसीलिये तैयार रहता है। इस प्रकार बहिन का आभार मानकर उसको देवी शक्ति का अवतार मान, उसको प्रणाम करने लगा। उसने देवल से फिर कहा कि अपनी गायों को संभाल लो, कोई बछड़ा भी छूट गया हो तो वह उसकी दुगुनी कीमत अदा कर देगा। तब ग्वालों ने अपनी गायों को संभाल लिया। तीन दिन की प्यासी गायों को कोलूमढ में पानी पिलाया फिर चांदे के साथ गायें रवाना की।

**बूढा रो समो (१३७ सें १४३)**— वीर साथियों सहित हांफते हुए बूढा भी वहां आ पहुंचा और कहने लगा कि भानजे भाई के बिना कोलूमढ जाना उसके लिए संभव नहीं है बूढा जींदराव सेती मिला और जुहार किया परन्तु उसने बहनोई को बुरा-भला भी कहा। तब जींदराव ने बूढा को अपशब्द बोलने से टोका और उसने बताया कि पाबू गायों को छुड़ा कर वापस अपने घर गया है, इसमें किसी तरह का झूठ नहीं है। इस पर बूढा व जींदराव में तकरार हो गई और दोनों में लड़ाई हो गई। कई वीर जींदराव के मारे गये परन्तु बूढा इस लड़ाई में जींदराव के हाथों मारा गया। इस तरह जींदराव का भाई मेहन्दर व पाबू का भाई बूढा ये दो वीर इस युद्ध में काम आये। जींदराव का मामा पाबू की वीरता का स्मरण कराते उससे बोल उठा कि पाबू अब बूढा का बैर लेकर ही रहेगा। जींदराव पाबू से घबराता था ही वह इस परिस्थिति में

सारी सूझबूझ भूल गया और गोरखनाथ का मन में स्मरण करने लगा। उसके मन में यही भाव आते रहे कि रात में जब थका पावू सो रहा हो, उसके साथी भी थके पड़े हों, उस समय हमला कर पावू को मार डालना ही उचित है, अन्यथा यह हार की आग उसे शान्ति से नहीं रहने देगी और इसी मानसिक उद्वेग में उसने रात के समय पावू पर हमला कर दिया।

**रातीवाहो (१४३ से १८१)**— क्रोध से तमतमाता अपने वीर सरदारों के साथ जींदराव पावू पर चढ आया और मन ही मन कहने लगा कि पिता सारंग व भाई मेहन्दर की मौत का बदला पावू को यमपुर पठाने पर ही पूरा होगा। जींदराव को युद्ध प्रमाद में देख शक्तियें कहने लगी कि यह पावू पर हमला आधी रात के समय उसके सोते समय करेगा तो निश्चय ही पावू का वध हो जाएगा इसलिए कोलूमढ जाकर पावू को जगाना चाहिये। जींदराव के सैनिकों ने चुपके से गढ पर चढने को योजना बनाई। कुछ दूरी पर घोड़े छोड़ गढ़ की ओर बढ़ने लगे। चांदे ने कुछ आवाज व पैरों की आहटः सुनी तब वह सचेत हो गया। चन्द्रभांण ने कहा पावू को तुरन्त जगाओ और घोड़े तैयार करो। ज्यों ज्यों जींदराव आगे बढने लगा त्यों त्यों चांदा और खाखू मोरचे के लिए सबको तैयार करने लगे और सभी भयंकर सिंहनाद कर युद्ध के लिए तैयार हो गये। शक्तियों ने जान लिया कि कमलादे के पुत्र की आज कुशल नहीं। अतः वे गढ के कांगरे–कांगरे पर बैठ गईं। पावू के लिए वीर वैताल भी लड़ने को तैयार हो गये। कमलादे भयभीत होकर पावू के महल की ओर दौड़ी और देवल दौड़ती हुई पावूको जींदराव की खबर देने लगी। सभी राजपूत सरदार माता कमलादे को सांत्वना देते हुए कहने लगे कि हे माता आप चिंता न करें,हम पावू की रक्षा करेंगे या तो जींदराव को मारकर ही आयेंगे या हम सब रणखेत रह जायेंगे। माता देवी-देवताओं से पावू की रक्षार्थ प्रार्थना करने लगी। जींदराव ने भयंकर आक्रमण बोल दिया। पावू भी क्रोधित हो कर निर्णायक युद्ध करने को आमादा हो गया, कई राजपूत योद्धा रणखेत रह गये। पावू का और उसकी घोड़ी का चमत्कार देखते ही बनता था। पावू के साथ उसके सातों भील भी अपना युद्ध कौशल दिखाने लगे। इस तरह राठौड़ और खीची भयानक युद्ध करने लग गये। करीब 500 खीची सैनिक इस युद्ध में धराशायी हो गए। जींदराव ने जब पावू को ललकारा तो पावू और क्रोधित हो शत्रुओं पर प्रहार करने लगा। जींदराव पावू के वध का अवसर ढूंढता रहा। पावू ने जींदराव को कई बार जीवन-दान दिया, बहनोई के नाते, परन्तु जींदराव ने मौका पाते ही पावू को घायल कर डाला, युद्ध शान्त हो गया। जींदराव वापस जायल को रवाना हो गया और महलों में राणियें शोक में डूब गईं। उधर देवल (चारणी) भी शक्ति से कहने लगी, जब उसने गौ-रक्षक पावू के शरीर को खून से लथपथ रणांगण में देखा) कि आज हमें कमधज को अमरत्व प्रदान करना है

क्यों कि पाबू मानवता का अवतार था और स्त्री - जाति गौ व निर्बल का रक्षक था। इस प्रकार सभी शक्तियें चारणियें बन कर वीर पाबू का यशोगान करने लगी। पाबू ने अपने सातों साथियों के बारे में पूछा तो देवल ने बताया कि वे सातों उसके साथ ही निष्प्राण पड़े हैं। तब पाबू ने कहा कि पेमल के सौभाग्य की चिन्ता से ही जींदराव जीवित बच पाया है परन्तु हमारे वंश में "झरड़ा" पैदा होगा वही उसका वध कर बाप व चाचे का बदला लेगा। पाबू के शरीर से बहता खून भीलों के खून के साथ मिल एक हो गया। पाबू, माता कमलादे तथा देवल व दूतों में परस्पर संवाद होता रहा। अन्त में माता कमलादे ने जब पाबू की आत्मा को वात्सल्यपूर्ण विदाई दी तब ही वह आत्मा सूर्य की साख में परमात्मा में विलीन हुई। धांधल वंश का अन्त देख माता कमलादे विकलता से रोने लगी और दूत पाबू का 'मोळिया' लेकर अमरकोट राणी सुपियारदे के पास जाने के लिए रवाना हो गया।

**सती रो प्रवाड़ो (१८१ से २०९)--** इस तरह युद्ध का अन्त बुरा हुआ। धांधल का वंश ही नष्ट हो गया, कोई पानी देने वाला भी नहीं रहा। उधर अमरकोट में सुपियारदे को अपशुकन होने लगे। उसने अपनी माता से यह बात बताई कि उसका पति वीर पाबू कुशल नहीं है। माता की सान्त्वना उस पर बेअसर रही। सूरजमल भी बेटी की चिन्ता से शोक-मग्न हो गया। बलोच से सोंडियाँ जीतने के पाबू के पराक्रमी युद्ध का चित्र उसके आंखों के सामने आने लगा और उसे स्मरण हो आए अपने इष्ट के बोल, जिसमें पाबू को देवता का अवतार बताया था। पाबू के मरने की शंका से ही उसे चिन्ता हो गई। माता ने भी बेटी के वैधव्य की शंका से अपने पति को बुरा भला कहा। मां ने बेटी को प्यार से गोदी में बैठाया, पिता ने उसको भोजन करवाया। इतने में ऊंठ-सवार वहां आ पहुँचा। उसने बूढा व पाबू की मृत्यु के समाचार सुनाये। सुपियारदे पाबू के प्रति बिलख कर रोने लगी। उसने सती होने का निश्चय कर लिया और अमरकोट के सरदारों को साथ ले सती होने कोलूमढ़ आ गई। उसके मुख पर सतीत्व का तेज झलक रहा था। माता नव-वधू का सती के रूप में स्वागत करती बिलख उठी। सुपियारदे सभी परिजनों के पैरों पड़कर सासू के पाय लगी और यही कामना की कि दोनों कुलों में स्नेह बना रहे। बूढा की राणी गेली ने चिता पर बैठते ही कटार से अपना पेट चीर कर हिम्मत के साथ अपने गर्भस्थ शिशु को पेट के बाहर निकाल कर अपनी माता को संभलाते हुवे उससे कहा कि "यह झरड़ा बारह वर्ष की उम्र प्राप्त करते ही जायलपति जींदराव खीची को उनके महलों में ही मार कर अपने पिता व चाचा का वैर लेगा" इसके बाद गेली व सुपियारदे सती हो गई। सूरजमल व उसका परिवार रोता बिलखता अमरकोट आ गया व माता कमलादे अपने महल में आ गई, नानी बालक झरड़े को लेकर अपने ठिकाने वापस चली गई।

**झरड़े रो परवाड़ो (२०९ से २४८)**— बूढ़ो का पुत्र झरड़ा अपनी नानी के संरक्षण में दिन दिन बड़ा होता गया। घर में मामी आदि उसको असह्य वचन कहने लगे कि 'पनघट पर पनिहारिनों को सताने से पिता व चाचा का वैर नहीं लिया जा सकता।" इन अपमान भरे कथनों से नाराज होकर झरड़ा नानी के पास गया और उससे पूछ बैठा कि उसके जीवन की पूर्व कथा क्या है ? नानी ने बहुत समझाया परन्तु वह नहीं माना और कहने लगा कि यदि उसने सत्य नहीं बताया तो उसके घर को छोड़कर वह चला जायेगा। तब झरड़ा की नानी ने सारी कथा विस्तार से उसको बताई। कथा सुनते ही झरड़ा जींदराव को मारने को तैयार हो गया। वह वन में चला गया और अवधूत बनकर शरीर पर भी भस्मी रमा कर, दिगम्बर वेष में ही घूमने लगा। वन-प्रांगण में गोरखनाथ से उसकी भेंट हो गई; वह उसके चरणों पर गिर पड़ा और विलाप करने लगा। गोरखनाथ ने झरड़े को समझाया और उसका वंश परिचय पूछा। झरड़े के मुख से सारा वृतान्त सुनकर गोरखनाथ ने कहा कि जींदराव ने जो कुछ किया वह सब अन्याय था और उस दिन से वह उससे रूठा हुआ है। गुरू गोरखनाथ ने जींदराव की सारी बात बता दी और झरड़ा से कहा- "मेरा हुकम है तू जींदराव को मार डाल।" गुरु का आयस पाते ही झरड़ा जायल की ओर रवाना हो गया और उसके वहां पहुँचते ही जींदराव के महल कंपित होने लग गये। झरड़ा ने उसके फळसे के पास ही अपना आसन जमा दिया और गोरखनाथ का जाप करने लग गया। जींदराव बालक अवधूत के पैरों पड़ा और उसने उसकी यात्रा का कारण पूछा। जींदराव ने अपनी विजय की खुशी में सामिप भोज बनवाया। सभी लोग भोजन खाने आये पर झरड़ा नहीं गया, तब लोग आश्चर्य कर उससे पूछताछ करने लगे।

झरड़ा की भुवा पेमांदे ने जींदराव को अपने भाइयों की हत्या का दोषी मानकर उसे उपालम्भ दिया और जोगी अवधूत के भेष में झरड़ा भतीजे को देख कर अपने वंश का अंश मान उसे अपने पास बुलाया और उससे कहा कि वह अपने आने का कारण निश्चित होकर उसे बताये। उसने प्रगट कर दिया कि वह जोगी नहीं बूढो का बेटा, उसका भतीजा ही है। और झरड़ा ने कहा कि वह छोटी उम्र का होते हुए भी जींदराव के लिये महाकाल स्वरूप है, वह तो इतना ही सहयोग चाहता है कि किसी प्रकार वह जींदराव के महलों में पहुँच जाये। पेमांदे ने ताली का संकेत देकर झरड़ा को महलों में बुला लिया। पलक मारते ही सोये हुए जींदराव की छाती पर झरड़ा खंजर निकाल कर चढ़ बैठा। जींदराव प्राणदान मांगने लगा व अपनी भतीजी के साथ उसके विवाह की चर्चा करने लगा। पेमांदे ने झरड़ा से बातों में न उलझने का संकेत दिया तो झरड़ा ने तत्काल कटार से जींदराव की आंतें बाहर निकाल ली। तलवार के वार से उसका सिर धड़ से अलग करके वह महलों के बाहर सिर ले चला। गोरखनाथ कहने लगे कि 'हे झरड़ा ! जींदराव को मार कर तू ने महान शौर्य का काम किया है। पेमांदे

ने झरड़ा को बहुत आशिष दी। पाबूजी ने झरड़ा को वरदान दिया कि जब तक सूर्य पृथ्वी पर उदय होता रहेगा, महादेव कैलाश पर विराजमान रहेंगे, तब तक झरड़ा इस पृथ्वी पर अमर रहेगा। झरड़ा जोगी रूप में ही वन में फिरता रहा और अलख भेष में अभी तक विचरण कर रहा है। इस प्रकार झरड़ा के परवाड़े के साथ पाबू की जीवनी समाप्त हुई।

## फुटकर कथाएँ (२४८ से २६८)—

वीर पाबूजी के बाद उनके भतीज झरड़े द्वारा अपने पिता व चाचा का बदला ले लिया गया और वह अमर हो गया तब से 'पाबू - भालाळा' के असंख्य भक्त भारत-भर में हो गये। गुजरात, माळवा और राजस्थान में पाबूजी के अगणित चमत्कार उनके भक्तों को मिलने लगे। पाबूजी का मूल स्थान तो फलोदी के पास कोलूमढ़ में है जहां साल भर उनकी पूजा होती रहती है। दूर दूर देशों से लोग अपनी मनोकामना सिद्धी के लिये तथा कष्ट निवारण के लिये आते हैं। पाबूजी के अनेकानेक चमत्कारों में श्री रूपाजी का, बाघाजी का व राव गांगोजी का चमत्कार वर्णित किया गया है। जैसिंग ने हरे वृक्ष को काटा तो उसे जो यातना पाबूजी ने दी उसका भी वर्णन बहुत प्रभावशाली है। जैसलमेर के हरराज की कन्या के योग्य वर बीकानेर नरेन्द्र के शरीर में भूत आ बसा तो कन्या की प्रार्थना पर उस राजा के शरीर में से भूत भगा दिया। धांधल शोभा को उसके पोते के खजाने के चोरी गये माल का पता बता दिया और उसे आरोप मुक्त करवा दिया। रुगा रावत बहुत अत्याचार करने लगा और थान के भोपों को यातना देने लगा तो वीर पाबूजी ने रुगा रावत की गर्दन तोड़ उसे मार डाला। चारण मेहाजी को भी अनेक परचे पाबूजी ने दिये, महाराजा जसवन्तसिंह प्रथम का काबुल में स्वर्गवास होने की पूर्व सूचना पाबूजी ने महाराजा को दे दी थी। मेहाजी ने भी पाबूजी के यश का पवाड़ा बना कर गाया और इसी चारण वंश में कवि आशिया मोडजी ने अपनी मनोकामना पूर्ति हेतु इस ग्रन्थ की रचना की और पाबूदान पुत्र को प्राप्त कर कोलूमढ़ पाबूजी की पूजा करके कृतकृत्य हुआ। वीर पाबूजी की यह पराक्रम गाथा सारे भारत में प्रचलित है तथा मालवा एवं गुजरात के लोगों के जन-जीवन पर पाबूजी के चमत्कारों का अमिट प्रभाव है। ❀

# शब्दार्थ

## 'अ'

| | |
|---|---|
| अंजळ | अन्न-जल |
| अंजस | गर्व |
| अंबुवा | भील |
| अखी | अक्षय, अमर |
| अगीण | अंगारे, क्रोधाग्नि |
| अड़पायत | अडिग, दुर्द्धष वीर |
| अड़ियाला | वांका |
| अजरेल | जबरदस्त, न दबनेवाला |
| अजरोह | विकट, वीर |
| अजहूणी | आज की |
| अधकांणाह | बढ़े चढ़े, उन्नत |
| अधपत | राजा, शासक |
| अनड़ | पहाड़, वीर |
| अणसात | इसी समय |
| अणियाल | भाला |
| अणी | फौज, फौज की टुकड़ी, भाले का अग्रभाग |
| अपखां | पक्षरहित, संबल रहित |
| अपट | अपार |
| अपत | विश्वास न करने योग्य |
| अप्रमांण | अत्यन्त, अथाह |
| अमरां | देवता |
| अभीरां | पक्षहीन, निर्बल |
| अलखामणा | न सुहानेवाले |
| अलल | घोड़ा |
| अलोप | अदृश्य, अप्रकट |
| अयराक | इराकी नस्ल का घोड़ा |
| अवनाड़ | – काबू में न आनेवाला, वीर |
| अवन | अवनी, पृथ्वी |
| अवतरी | अवतार लेकर प्रकट हुई |
| अवरो | कुमारी |
| अवितंस | शिरोमणी, श्रेष्ठ |
| अस | अश्व; घोड़ा |
| असमर | तलवार |
| असमादां | व्याधि |
| अहफीण | अफीम |

## 'आ'

| | |
|---|---|
| आंटोय | वैर |
| आखड़ी | प्रतिज्ञा |
| आखाड़सिध | युद्ध प्रवीण |
| आखूं | कहूं |
| आगहथो | शस्त्रधारी वीर |
| आछटो | प्रहार किया |
| आंछौ | शीघ्रता |
| आंटोय | वैर |
| आताळै | – घोड़े को छलांग भराना |
| आथमियौ | अस्त हुआ |
| आपमणा | सचेत, संगठित |
| आफरीवाद | आशीर्वाद |
| आफू | अफीम |
| आभरण | वस्त्र |
| आरत | आर्तनाद |
| आळ | छेड़ |
| आलहणो | मना करना |
| आव | आयु |
| आवड़ा | एक देवी का नाम |
| आवटकूट | विध्वंस |
| आवध | आयुध |
| आसंग | सामर्थ्य |
| आसव | शराब |
| आहेड़ी | भील का पर्याय |

'इ'

इकडांणी — एकछत्र
इळ — पृथ्वी
इहग — चारण, कवि

'ई'

ईड़ — ईर्ष्या, दुश्मनी

'उ'

उखांण — कहावत, उक्ति
उगराणोह — वसूल किया
उजवाळो — उज्जवल करनेवाला
उतमंग — सिर
उतराफजर — उत्तरापाड़ा
उथाळ – उलटना, धराशायी करना
उदमांदा — उन्माद
उदियामणी — अनमनी, उदास
उघरावै – लेता है, वसूल करता है
उरव्वडियू — तेजी से भागता हुआ
उरस — आकाश
उवेळो — रक्षा, सहायता
उसरांण — दुश्मन

'ऊ'

ऊंडलियां — गोद
ऊतळियू — लपका
ऊकट काट — क्रोध में उफनता
ऊबंवरी — साहसी, विचक्षण

'ऐ'

ऐवास — गृह, महल

'ओ'

ओठंम — संरक्षण प्रदान करने वाला
ओठी — सुतर सवार
ओठीड़ौ — सुतर सवार
ओथसां — वहां से
ओदी — शिकारगाह
ओद्रक — चमक कर
ओद्रकती –जोश के आवेश में आई हुई
ओळ — ओट
ओळख — पहिचान

'औ'

औजग — जागरण
औध — जाति, वंश

'क'

कंठीर — सिंह
कंद्रप — कामदेव
कड़चियौ — उद्यत हुआ, लपका
कजियौ — युद्ध
कणएठिय — लघुभ्राता
कणणाय –घायल की रोसीली आवाज
कमठाळाय — भील लोग
कमंद — राठौड़
कमधांगुर — राठौड़ों में श्रेष्ठ, पाबू
कमाड़ — कपाट
करंड –देवी की मूर्ति रखने की पेटी, आसन
करणाटी — कर्नाटक की
करमाणंद आणंद — प्राचीन दो कवि
करिन्द — गजराज
कळ — युद्ध
कळचाळ — युद्ध

| | |
|---|---|
| कळचाळा | युद्ध, वीर |
| कळेह | युद्ध, झगड़ा |
| कांठल | काली घटा |
| कांण | कायदा |
| कांधोधर | वृषभ सा बलिष्ठ |
| काप | काटना |
| कापण | काटने वाला |
| काळा पहाड़ | एक प्रसिद्ध योद्धा |
| काली | बावली |
| किरणाळ | तेजस्वी वीर |
| किरणाळौ | देवता, सूर्य |
| कुखतरी | –क्षत्रियत्व के गुणों से रहित |
| कुलढाकण | -कुल की रक्षा करने वाला |
| कुळधी | कुल की पुत्री |
| कुळमंडण | कुल का पोषक नाम करने वाला |
| कुळवट | कुल की राह |
| कुवच | बुरे वचन |
| कूंजडियाँ | क्रौंच पक्षी |
| कूंत | भाला |
| केरड़ी | बछड़ी |
| केवाह | दुश्मनी, कठिन कार्य |

'ख'

| | |
|---|---|
| खंड वेखंड | टुकड़े - टुकड़े |
| खड़ | घास |
| खगां रसिया | युद्ध रसिक |
| खटतीसां | छत्तीस की संख्या |
| खत्री | क्षत्रिय |
| खथाळ | तेजी से |
| खरळदिसा | –उत्तर व पश्चिम के बीच की दिशा |
| खरलां | अफीम घोटने का पात्र |
| खरहंड | नष्ट-भ्रष्ट |
| खळ | दुश्मन |
| खळां डळां | खंड विखंड |
| खही | क्षय हुई |
| खाट खाय | अपनी जीती हुई भूमि का उपभोग करता है, पक्की कमाई |
| खिमए | शान्त रह, ठहर |
| खोटवियोड़ा | छेड़े हुए |
| खेंगण | घोड़ी |
| खेड़ | मारवाड़ में राठौड़ों की प्राचीन राजधानी |
| खेम | क्षेम |
| खेळा | भैरु, गण |
| खोटिय | बुरी |

'ग'

| | |
|---|---|
| गजगाह | युद्ध |
| गजगैहण | युद्ध |
| गढ़वाड़ा | चारण वर्ण |
| गढ़वी | चारण का सम्मान सूचक सम्बोधन |
| गरठ | बलशाली, वीर |
| गरबावै | गर्वित होते हैं |
| गळगळो | अश्रु गलित |
| गवण | गमन |
| गहेठौ | गाहटा |
| गांजे | नष्ट करें, परास्त करें |
| गिरवांण | दैविक शक्ति |
| गुडळापळ | गर्द से आच्छादित |
| गुद्दू | गूढ बात, अप्रकट |
| गेवाऊ | अचानक |
| गोडै | पास |
| गोप | गोपनीय |
| गोल मथांण | संकल्प विकल्प |

गोळ् पशुओं को लेकर अकाल के समय अन्यत्र जाने वाले लोग

'घ'

घोऊरारव युद्ध की भयंकर आवाज

'च'

चंचाळ घोड़ा
चंद्रहास तलवार विशेष
चहुंकानिय चारों तरफ
चकडाळ खुमारी
चख आंख
चलूए चुल्लू भर
चांचड़ा बाजरी के सिट्टे
चाखड़ियां खड़ाऊ
चिरतां चरित्र
चींतविया विचारा हुआ
चीतारेह याद करता है
चोभड़ियाळ सुअर के बच्चे
चीह चीख पुकार
चूंथलिया लूटलिया
चोल चखां लाल आंखें
चोळी दांवण चोली दामन

'छ'

छड़ भाले की डंडी
छीतर पठार
छेहली अन्तिम
छेवास शाबास

'ज'

जग जेठिय दुनियां में श्रेष्ठ
जड़लगां तलवारें
जमजाल युद्ध
जमदाढ कटार
जवार जुहार, प्रणाम
जितेन्द्र जितेन्द्रिय, पाबू
जिरांण श्मशान
जूंझमल जूंझने वाला, वीर
जेज विलंब
जोतांइ खोजने पर भी

'झ'

झाट प्रहार
झूसण कवच, बख्तर

'ट'

टीकायत टीका ग्रहण करने वाला, गद्दी का अधिकारी
टूंकस शिखर
टूंकां शिखर
टोप सिरत्राण

'ड'

डारण प्रचंड शरीर वाले

'ढ'

ढेंचाळ हाथी

'त'

तंत तत्व
तइयां दुश्मन
तइयूं दुश्मन
तड़ता बिजली
तवै कहता है

| | |
|---|---|
| त्रजड़ | तलवार |
| त्रभागो | भाला |
| ताजरा | घोड़ी |
| ताजी | घोड़ा |
| ताता | तेज त्वरा से |
| ताताय | तेज |
| तारायरा | तारावलि |
| तोड़ा | छोटी नाल की बंदूक |
| तीन तड़ा | तीन शाखाएँ |
| तूंग | फौज की टुकड़ी |
| तेड़यौ | बुलाया |
| तेराल | कुलहीन, दुष्ट |
| तेलंगी | तैलंगाना की |
| तोखार | घोड़ा |

'थ'

| | |
|---|---|
| थपोट | थपथपाना |

'द'

| | |
|---|---|
| दधरेल | पानी का रेला |
| दळथंभ | युद्ध में अडिग वीर |
| दळपांगळी | बड़ी फौज वाला जयचन्द का विरुद |
| दवा | दुआ |
| दसरा | दांत |
| दहवाट | संहार |
| दांणवी | दानवी |
| दाकल | ललकार |
| दात्रडियाळ | सूअर |
| दामरा चोळ | चोली दामन का सा सम्बन्ध |
| दायौ | दावा |
| द्वादसभांण | बारह आदित्य |
| दावौ | बदला |
| द्राह | वेदना |
| दिसाटाळ | दिखाई पड़ना |
| दुगाळ | कुवचन, गाली |
| दुजाळ | तलवार |
| दुझाल | तलवार |
| दुतियां | धारण वर्ण की स्त्रियां |
| दुथनी | स्त्री |
| दुबारा | दोबारा खेंची हुई तेज शराब |
| दुवाह | वीर |
| देवंसी | देव अंश वाला |
| देवळी | पत्थर में स्मारक स्वरुप कोरी हुई पुतली |
| दोळियां | इर्द-गिर्द |

'ध'

| | |
|---|---|
| धजराज | श्रेष्ठ घोड़ा |
| धजवाड़ | ध्वजधारी |
| धरिणयापरा | छत्रछाया, रक्षा |
| धनवाळ | पशुधन |
| धनंखां | धनुषों की |
| धयर | धैर्य |
| धवळकंध | बलिष्ठ, वृषभ |
| धाईह | दौड़ी |
| धाट | ऊमरकोट की धरती |
| धाटेती | धाट धरती की स्त्री. सोढी |
| धानंक | धनुषधारी |
| धायौ | पीया, स्तनपान किया |
| धींचवियूँ | रौंद डाला |
| धुरिणयाळाह | धनुषधारी योद्धा |
| धौलहरांह | राजप्रासाद |

'न'

| | |
|---|---|
| नगकोड़ीक | अतिश्रेष्ठ पुरुष |
| नरेहरा | निष्कलंक |

| | |
|---|---|
| नरनाह | राजा, शासक |
| नवलाखरी | नौलाख लोवडिवाल देवियां |
| नवखंड | नौ खंड |
| नहठाळ | धैर्यवान् |
| नहराळा | जंबुक आदि |
| नागाणो | मारवाड़ का एक गांव जो राठौड़ों की कुलदेवी नागणेचियां का स्थान है |
| नागोणराय | नागणेची देवी |
| नायक | भील |
| नींहंग | आकाश |
| नींपियो | उत्पन्न हुआ |
| नेतियार | न्योते हुए लोग |

'प'

| | |
|---|---|
| पखाळे | धोता है |
| पतसाळ | पितृगृह |
| पतियारो | भरोसा |
| पनंगणी | नागकन्या |
| पमग | घोड़ा |
| पयाण | प्रस्थान |
| परग | साथ, मण्डली |
| परव | पर्व |
| परवाड़ा | वीरता पूर्ण कार्य |
| परसेवो | पसीना |
| पलाडण | प्रतिकूल |
| पह | योद्धा |
| पांतरै | भूलता |
| पाथरियाह | ध्वस्त किये, बिछा दिये गये |
| पांमणो | पाहुंना |
| प्रामणो | पाहुंना, जामाता |
| पाराधियां | भील लोग |
| पिड़ | युद्ध |
| पिड़जान | बारात के स्वागतार्थ कुछ दूरी पर सामने जाने वाला समूह |
| पींगै | पलने में |
| पुड़ां | धरती के पर्त |
| पुरबंध | भरपूर |
| पुळै | चले |
| पेथड़ | चारणों की एक शाखा |
| प्रोखता | एक विशेष प्रेतयोनी जो प्रेमी का पोषण करती है |
| पौंछाला | पहुंचवान, वीर |
| पौरसातन | पौरुष से परिपूर्ण |
| पौहचाळ | पहुंचवान, समर्थ |

'फ'

| | |
|---|---|
| फजरे | प्रभात |
| फळ | भाले का अग्रभाग |
| फींफराह | फेंफड़े |
| फुणावण | शेषनाग का फन |
| फेट | टक्कर |
| फोई | एक छोटा जानवर जिसकी आवाज के साथ अग्नि निकलती है |
| फोट | धिक्कार |

'ब'

| | |
|---|---|
| बाग | लगाम |
| ब्रन | चारण वर्ण |
| बराचक | भरपूर |
| बळह | बलाहक |
| बलीठ | बलिष्ट |
| बांहां प्रलंभ | श्रेष्ठ पुरुष |
| बुकानी | दाढ़ी पर का बंधन |
| बुरचींतोय | बुरी विचारने वाला |
| बुरछी | बरछी |

बू हो — भौंह
बूंब — चिल्लाहट, पुकार
बूहरे — भुंआरा; जमीन में किया हुआ आच्छादित गढ्ढा
बेल — सहायता वेलि
बोवतौ — बरबाद करता

'भ'

भंगमा — भंगवे रंग के
भंवरो — पाबू की घोड़ी
भद्रटोळा — गज-समूह
भयरवी — एक चिड़िया
भ्रक — भक्षरण
भागल — युद्ध से भागने वाला
भालाळ — भालाधारी, पाबू का विरुद
भाविय — भविष्य, भावितव्यता
भुइयाल — पृथ्वी
भुजिये — बुर्ज
भूंण — भुवन
भूंडरण — सूअरनी
भुगतणी — भोगना, कष्ट व्यतीत करना
भूतावल — भूतों की जमात
भूरा — शेर, वीर
भूरोह — सिंह, वीर का पर्याय
भिड़ज — वीर, योद्धा
भीच — योद्धा
भीत — भय

'म'

मचराल — क्रोधी
मभमांनांह — मेहमान
मणधर — सर्प, बड़ा वीर
मनूर — मनोदशा
मयूरिय — मयूर की तरह नृत्य करने वाली-घोड़ी
महमाई — महामाया, देवी
महियां — दही
महीरेलण — दानवीर, रायपाल का विरुद
माखिय — बन्दूक की नाल पर निशाना साधने का चिन्ह
मांढिया — वधूपक्ष
मिसटांण — मिष्टान्न
मींढ — समान, तुलना में
मीसण — चारणों की एक शाखा
मुणिया — कहे
मुदवी — प्रधान, जिम्मेदार
मुदरालाय — मुद्राधारी, नाथयोगी
मुहमेज — आमने-सामने
मुकग्र — त्यागूं
मेकादसा — ग्यारह
मैंगळ — हाथी
मेरधड़ — सुमेरु के समतुल्य
मोख — मोक्ष
मोडो — मोडजी आशिया

'य'

यणताळ — इसी घड़ी
यळ — पृथ्वी

'र'

रंडू — विधवा करूं
रंदाळा — अदुर्दमनीय
रखवाळण — रक्षार्थ
रखै — ऐसा न हो कि
रजबंद — आज्ञा में
रढ रांमण — हठीला, वीर
रणंदे — बजते हैं
रतनाळियां — मांस भक्षी पक्षी

| | |
|---|---|
| रत्र | रक्त |
| रन | जंगल, ऊजड़ जमीन |
| रवदां | मुसलमान लोग |
| रहस | रहस्य |
| राईतन | -राजेश्वर्य, राजाओं की रीति |
| राड़ | युद्ध |
| राजंद | प्रियतम, राजा |
| रिणवां | चारण |
| रिघू | अविचल |
| रिव्यंद | अरविन्द |
| रूंआंवल | रोमराजि |
| रूपग | प्रशस्ति काव्य, गीत |
| रूपारेल | शकुन चिड़ी |
| रूहराळ | रक्तरंजित |
| रागी | राघोगढ़ |
| रोधिया | अवरुद्ध किये |
| रोळ | ध्वनि |
| रोद्राल | भयंकर गुस्से में |

## 'ल'

| | |
|---|---|
| लंगेय | लांघकर |
| लांवे | ऊमरकोट के तालाब का नाम |
| लूथ वथां | गुत्थम गुत्थ |
| लोकाईह | लोग, जनता |
| लोतर | लक्षण |
| लोह | शस्त्र |

## 'व'

| | |
|---|---|
| वखमी | विपरीत, कठिन |
| वडकापणी | वड़प्पन |
| वजरेह | वकना, ललकारना |
| वजो | कहलाते हो |
| वढिया | युद्ध में काम आया |
| वनड़ोह | दूल्हा |
| वज्र कमाड़ | वज्र कपाट |
| वरग | ऊँटों का टोला |
| व्रनपाल | -चारण-वर्ण को पालने वाला |
| वळोवळ | चारों तरफ |
| वांकाय | वांके |
| वायक | वचन |
| वाळला | एक प्रकार का हार |
| वाळवौ | वापिस घेरना |
| वालोह | प्रिय |
| वावळ | वर्षा के पहले की हवा |
| वासे | पीछे |
| वाहरू | वाहर चढ़ने वाला, पीछा करने वाला |
| विडंगाल | घोड़ा |
| विजड़ाहत | वीर |
| विजड़ोहथ | वीर |
| विजड़ी | तलवार |
| वित | गोधन |
| विलकुळिया | युद्ध में प्रवृत्त हुए |
| विरदायोह | उत्साहित किया |
| विरोळाय | नष्ट करें |
| वींटिय | घेरे हुए |
| वीभरियोड़ा | गुस्सेल |
| वेगड़ौ | प्रचंड वीर |
| वेध | युद्ध |
| वेसवार | मसाले |
| वोकार | ललकार |

## 'स'

| | |
|---|---|
| संक्रम्या | चले |
| सको | समस्त |
| संगट | संकट |
| संज | पिलान आदि |
| सम्भाड़ा | सघन |
| सतखणा | सात खंडों वाला |

| | |
|---|---|
| सपतास | सूर्य |
| समवड़ | समानता, बराबरी |
| सम्भरी | चौहान |
| समेहळा | वर-वधू पक्ष का प्रथम मिलन आयोजन |
| सलामी | अधीनता में रहने वाले |
| सलुळी | उमड़ पड़ी |
| सवली | चोल |
| सवादोह | अनुकूल |
| सहड़ | वीर |
| सांक | शंका |
| साकंबरी | शाकंभरी (देवी) |
| साकर | शक्कर |
| साकुर | घोड़ा |
| साख्यात | साक्षात् |
| साद | आवाज |
| सावळ | एक प्रकार का भाला |
| सांम | स्वामी, पति |
| सायर | समुद्र |
| सारविध | शस्त्रों से घायल किये, मारे |
| साँवळा | भील लोग |
| साहणी | तवेले का अध्यक्ष |
| सिंगाल | सामर्थ्यवान, वीर |
| सिधियळ | सिद्धि प्राप्त |
| सिमाड़ | सीमा |
| सिरायत | श्रेष्ठ, प्रधान |
| सींगाळा | बलशाली, स्वाधीन |
| सींचाण | बाज जैसा पक्षी |
| सीलणौ | खिमायजा देना; बदला चुकाना |
| सुरांतर | कल्पवृक्ष |
| सुरै | सुरही, गायें |
| सूरमण | श्रेष्ठ, सूरमा |
| सेवगी | सेवक |
| सैलाड़ | अेक साथ |
| सोनहरी | सुनहरी |
| सोरभखी | बन्दूक |
| सोहड़ | वीर, योद्धा |
| सोहळा | शादी के समय गाया जाने वाला एक गीत |

'ह'

| | |
|---|---|
| हड़ांवाय | खदेड़े |
| हथनाळ | बन्दूकें, हल्की तोप |
| हथलेवोय | गठबंधन |
| हनोज | अभी तक |
| हमरोटियां | ऊमरकोट की स्त्रियां |
| हणणाट | हिनहिनाट |
| हरखांणी | प्रसन्न हुई |
| हरणांखुर | घोड़ा |
| हाकड़ौ | एक विस्तृत नदी का नाम |
| हीणाय | हीन, कान्तिरहित |
| हुतब | होनहार |
| हेकधड़ै | एक साथ |
| हेतारथ | प्रेम सम्बन्ध |
| हेरूअ | पीछा करने वाला |
| होफरती | प्रचंड आवाज करती हुई। |



परिशिष्ट – ३

# शुद्धि-पत्र

| पृ. सं. | पं. सं. | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| 3 | 11 | हरिया माली | हरियामाली |
| 5 | 8 | वोघ | वोध |
| 7 | 13 | पर गहै | परगहै |
| 7 | 20 | सैं है | सैंह |
| 8 | 14 | घणीह | धणीह |
| 9 | 27 | कत हूंरू | कथ हूं रू |
| 10 | 17 | भड | भड़ |
| 15 | 7 | वांहनकरै | वाह न करै |
| 20 | 23 | डीलियां | डोलियां |
| 30 | 6 | उगनूं | उग नूं |
| 32 | 25 | मखरं | भखरं |
| 34 | 23 | जवरेल | जथ रैल |
| 40 | 18 | मणले | मण ले |
| 40 | 26 | रागपाल | रामपाल |
| 49 | 16 | करकंद्रप | कर कंद्रप |
| 51 | 6 | ध्रस लावै | ध्रसलावै |
| 54 | 2 | खत्रां | सत्रां |
| 59 | 3 | नगरां | नगारां |
| 65 | 2 | देवर | देव रै |
| 67 | 16 | मारे | मोर |
| 70 | 17 | हवसाण | हव सूण |
| 74 | 5 | सुरंगद कूल | सुरंग दकूल |
| 74 | 19 | खजै | सजै |
| 74 | 24 | कुंआँ रखव | कुंआंर खंवा |
| 75 | 4 | आसवा | आसव |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 78 | 2 | वंधस नै | वंध सनै |
| 78 | 24 | सखो | सीख |
| 79 | 2 | घड़ी कनरैं | घड़ीक न रैं |
| 85 | 1 | सदमारां | सद मोरां |
| 85 | 6 | सीस | सीम |
| 86 | 11 | सेर | सोर |
| 86 | 20 | कुस मांडव | कुसमांडव |
| 87 | 19 | कीट | कीन |
| 88 | 14 | करा एठिय | कराएठिय |
| 90 | 19 | घीचोजै | घीचीजै |
| 91 | 13 | खेहांखमां भल़ | खेहां खमाभल़ |
| 92 | 2 | जघसो | जावसो |
| 93 | 6 | सूरांतर | सुरांतर |
| 100 | 6 | धट | घट |
| 102 | 12 | थांधाभ | घांधल |
| 104 | 1 | अंग मसो | अंगम सी |
| 105 | 15 | भीडत | भीड़त |
| 107 | 17 | जोवरा | जोगरां |
| 113 | 3 | मगती | मुगतो |
| 114 | 8 | खोखलई | खोस लई |
| 115 | 5 | किस | किम |
| 119 | 3 | धरवा | भरवा |
| 119 | 23 | पखराललांय | पखरालांय |
| 122 | 10 | विरियां मांने | वरियांमां नैं |
| 122 | 25 | कमठां गुराले जमतांरा | कमठांगुरा लेजम तांरा |
| 123 | 2 | प लवीट | पल वींट |
| 123 | 9 | रावजरी | राव जरी |
| 124 | 21 | करा एठिय | कराएठिय |
| 131 | 2 | ऊपरै ठोक | ऊपरैठो कनोती |
| 132 | 4 | त्रिधाई | त्रिघाई |
| 132 | 21 | घावली वार | धावल़ी वार |
| 132 | 26 | जख | जग |
| 136 | 21 | भूरा रोलू | भूरा रा लूं |
| 141 | 12 | वरा चक | वराछक |
| 148 | 14 | सम रुखल़ | समरू खल़ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 148 | 23 | रीठन त्रीठ | रीठ नत्रीठ |
| 149 | 13 | जल़ | भल़ |
| 152 | 24 | हृथ लाल | हृथनाल़ |
| 154 | 3 | पेमड़ाराय | तेंमड़ाराय |
| 170 | 12 | साल़ खला | साल खळां |
| 172 | 8 | घावै | थावै |
| 174 | 9 | द्वाज | द्विज |
| 174 | 12 | वादळ | वाळद |
| 175 | 22 | पोथल | पीथल |
| 175 | 27 | सोकरां | सोक रा |
| 191 | 16 | चरंग | सरंग |
| 229 | 11 | पालणै | पाल नै |
| 231 | 20 | ऐसीम | ऐसो म |
| 235 | 14 | सवे खौवालि़यौ | सवेगो वालि़यौ |
| 237 | 15 | ऊतो लेह | ऊतोलेह |
| 338 | 16 | कंठी रवनां दरौ | कंठिरव नाद रो |
| 238 | 16 | जय | जल़ |
| 242 | 19 | नर वाही | नरवाही |
| 244 | 6 | तड़ तागत | तड़ता गत |
| 245 | 5 | पुण चगळ | पुणच लग |
| 246 | 14 | केरड़ी | करड़ी |
| 249 | 28 | सदना सतक | सद नासतक |
| 250 | 11 | दस | दिस |
| 251 | 11 | खं धार | खंधार |
| 251 | 16 | उथल तौ | ऊथलतौ |
| 256 | 17 | दुष्ट | दिष्ट |